ओ३म्

# यजुर्वेद-भाष्य-संग्रह

## महर्षि दयानन्द सरस्वती विरचित

पञ्जाब विश्वविद्यालय की शास्त्री परीक्षा में नियत अंश


सम्पादक—

**युधिष्ठिर मीमांसक**

अध्यक्ष—महर्षि दयानन्द स्मारक अनुसन्धान विभाग

टंकारा ( सौराष्ट्र )






| दयानन्दाब्द | प्रथमवार | विक्रमाब्द २०१६ |
| --- | --- | --- |
| १३५ | १००० | सन् १९६० |

# प्राक्कथन

स्वर्गीय श्री गोविन्दरामजी हासानन्द के सुझाव पर आर्यसमाज के रिसर्चस्कालर श्री पं० युधिष्ठिरजी मीमांसक, अध्यक्ष वैदिक अनुसन्धान विभाग टंकारा से हमने महर्षि दयानन्द के यजुर्वेदभाष्य का वह अंश जो पञ्जाब विश्वविद्यालय की शास्त्री परीक्षा में स्वीकृत है, तैयार करवाकर वैदिक यन्त्रालय अजमेर में मुद्रित करा कर प्रकाशित कर रहे हैं।

इस ग्रन्थ के सम्पादक ने मुद्रण और लेखकों (लिपिकरों) की भूलों को परिमार्जित किया है। महर्षि अपने ग्रन्थ लिखवाया करते थे। उनके द्वारा तो भूल नहीं हो सकती, परन्तु यदि लेखकों की असावधानी व मुद्रण की असावधानी से कुछ त्रुटि रह गई हो उसे परिमार्जित करना आवश्यक प्रतीत होने के कारण टिप्पणियों द्वारा इस काम को कर दिया गया है।

शास्त्री परीक्षा के आर्य छात्रों को इस ग्रन्थ से उनके पठन-कार्य में अवश्य लाभ होगा।

प्रकाशक

# सम्पादकीय

पञ्जाब विश्वविद्यालय की संस्कृत की उच्चतम परीक्षा शास्त्री में आरम्भ से सायणाचार्य के वेदभाष्य का कुछ अंश नियत चला आ रहा था। कतिपय आर्य व्यक्तियों ने ऋषि दयानन्द के वेदभाष्य के प्रचार तथा वेद के सत्यार्थ के प्रसार के लिए उसे शास्त्री परीक्षा में स्वीकृत कराने के लिये चिरकाल प्रयत्न किया उनके सतत परिश्रम से सायणाचार्य के वेदभाष्य के विकल्प में ८-१० वर्ष से ऋषि दयानन्द की ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका तथा यजुर्वेदभाष्य का कुछ भाग शास्त्री परीक्षा के पाठ्यक्रम में स्वीकृत कर लिया गया। यजुर्वेदभाष्य का परीक्षोपयोगी अंश स्वतन्त्र रूप से संकलित न होने से आर्य विद्यार्थियों को ऋषि दयानन्द के वेदभाष्य को ग्रहण करने में भारी कठिनाई होती थी। आर्य छात्रों की उक्त कठिनाई को दूर करने के उद्देश्य से शास्त्री परीक्षा में नियत यजुर्वेदभाष्य का यह अंश प्रकाशित किया जा रहा है।

ऋषिर्दर्शनात् इस आर्ष निर्वचन के अनुसार स्वामी दयानन्द सरस्वती ऋषि थे। उन्होंने वेद के सम्बन्ध में भारत में चिरकाल से प्रवृत्त, तथा पाश्चात्य विद्वानों द्वारा नवनवोद्भावित भ्रान्तियों को दूर करने के लिए चारों वेदों के भाष्य लिखने का उपक्रम किया था। उनके इस महान् परिश्रम के फलस्वरूप यजुर्वेद का सम्पूर्ण तथा ऋग्वेद के ७वें मण्डल के ६१वें सूक्त के दूसरे मन्त्र तक का भाष्य आज हमें उपलब्ध है। आर्य जाति के दुर्भाग्य अथवा काल-चक्र के कारण ऋग्वेद के शेष अंश तथा सामवेद और अथर्ववेद का भाष्य वे न लिख पाए। उन्होंने अपने स्वर्गवास से २ मास १० दिन पूर्व सं० १९४० भाद्र वदी ५ के पत्र में लिखा था—

ऋग्वेद का चौथा अष्टक भी पूरा हो गया। पांचवे अष्टक का एक अध्याय कल पूरा होगा और छठा मण्डल आज पूरा होगया। परमेश्वर की कृपा से १ वर्ष में सब ऋग्वेदभाष्य पूरा हो जाएगा और एक वा डेढ़ वर्ष साम और अथर्व में लगेगा। पत्र और विज्ञापन पृ० ४५६, ४५७ (द्वि० सं०)।

इस पत्र से स्पष्ट विदित होता है कि यदि ऋषि दयानन्द न्यूनाति न्यून तीन वर्ष भी और जीवित रहते तो, वे चारों वेदों का भाष्य पूरा कर देते।

ऋषि ने सभी ग्रन्थ बोलकर लिपिकरों से लिखवाए, यह ऋषि दयानन्द के हस्त-लेखों के अवलोकन से स्पष्ट है। उनका मुद्रण भी दूर स्थित यन्त्रालयों में हुआ। प्रत्येक ग्रन्थ-लेखक इस बात से भले प्रकार परिचित है कि ग्रन्थों में लिपिकरों तथा मुद्रालय

के संशोधकों आदि के प्रमाद तथा दृष्टिदोष से बहुविध अशुद्धियां उत्पन्न हो जाया करती हैं। ऋषि दयानन्द के ग्रन्थ भी इसके अपवाद नहीं हैं। उनके ग्रन्थों में भी इस प्रकार की अर्थात् लिपिकरों और मुद्रालयस्थ संशोधकों के प्रमाद से उत्पन्न बहुत सी अशुद्धियां मिलती हैं। ग्रन्थ सम्पादन-कला-विशेषज्ञों ने लिपिकर आदि के प्रमाद आदि से उत्पन्न विभिन्न प्रकार की अशुद्धियों का २०-२५ विभागों में वर्गीकरण किया है। ग्रन्थ-सम्पादक को उन अशुद्धिप्रकारों का ज्ञान होना नितान्त आवश्यक है, जिससे लिपिकर आदि के प्रमादों से उत्पन्न अशुद्धियों का परिमार्जन हो सके।

इस परीक्षोपयोगी अंश में भी लिपिकर और मुद्रणालयस्थ संशोधकों की प्रमाद-जन्य जो स्पष्ट अशुद्धियां थीं, उनको हमने यथासम्भव दूर करने का प्रयत्न किया है और ऐसे स्थलों पर पूर्वमुद्रित अशुद्ध पाठ नीचे दर्शाए हैं। कतिपय पूर्वमुद्रित पाठों को लिपिकर और संशोधकों के प्रमाद से उत्पन्न अपपाठ समझते हुए भी यथापूर्व छापकर स्वसम्मत शुद्ध पाठ नीचे दर्शाया है।

ऋषि दयानन्द के भाष्य के सम्बन्ध में उत्पन्न हो सकने वाली कतिपय विशिष्ट भ्रान्तियों के निराकरण के लिए विशिष्ट स्थलों पर टिप्पणियां देकर उनका स्पष्टीकरण भी किया है। इस अंश में ऋषि दयानन्द के ५०-६० ऐसे विशिष्ट प्रयोग हैं, जिन्हें आधुनिक वैयाकरण अशुद्ध मानते हैं। हमने उन सभी पदों पर **अस्य साधुत्वं परिशिष्टे द्रष्टव्यम्** (इसकी शुद्धता परिशिष्ट में देखें) टिप्पणी देकर परिशिष्ट में व्याकरणशास्त्र तथा प्राचीन आर्ष प्रयोगों के आधार पर विशद प्रकाश डाला है और दर्शाया है कि ऋषि के उक्त प्रयोग व्याकरणशास्त्र और प्राचीन आर्ष प्रयोगों के अनुसार सर्वथा शुद्ध हैं।

इस ग्रन्थ के सम्पादन में यथासम्भव सतर्कता वर्तने पर भी मुझ जैसे अल्पज्ञ व्यक्ति के अज्ञान अथवा प्रमाद से कहीं कुछ अन्यथा लेखन सम्भव है। और मुझसे दूर स्थित मुद्रणालय में मुद्रित होने के कारण मुद्रण में भी कुछ अशुद्धियां हुई हैं। इसलिए विद्वज्जनों से निवेदन है कि वे उन भूलों का परिमार्जन की दृष्टि से उचित निर्देश करें। मैं सदा उचित निर्देशों का समादर करूंगा और उनका सधन्यवाद आभार मानूंगा। शास्त्रकारों ने विद्वानों के लिए कहा भी है—

**गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः।**<br>**हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति पण्डिताः॥**

विदुषां वशंवदः—

**युधिष्ठिर मीमांसक**

---

# टिप्पणीस्थ संकेत विवरण

| | |
|---|---|
| क | यजुर्वेद भाष्य की हस्तलिखित पाण्डुलिपि (रफ कापी) |
| ख | ,, ,, ,, ,, संशोधित कापी |
| ग | ,, ,, ,, ,, प्रेस कापी |
| पूर्वमुद्रित | वैदिक यन्त्रालय अजमेर द्वारा प्रकाशित<br>१—अ० १, २ में सं० २०१५ का संस्करण<br>२—अ० ३२, ४० तथा अ० ३४ में सं० १९८२ का संस्करण<br>३—अ० २२, २३ में सं० १९८१ का संस्करण |
| भाष्यकृत् | महर्षि दयानन्द सरस्वती |
| भाष्यकार | ,, ,, ,, |
| ग्रन्थकार | ,, ,, ,, |
| रालकट्र० | रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित यजुर्वेदभाष्य-विवरण द्वि० सं० । |
| आचार्य | सम्पादक के गुरु श्री पं० ब्रह्मदत्तजी जिज्ञासु |

# विषय-सूची

# विवेच्यमान पदों की सूची

* ओ३म् *

# अथ यजुर्वेदभाष्यारम्भः क्रियते

## [ उपोद्घातः ]

यो जीवेषु दधाति सर्वसुकृतज्ञानं गुणैरीश्वरस्
तं नत्वा क्रियते परोपकृतये सद्यः सुबोधाय च ।
ऋग्वेदस्य विधाय[1] वै गुणगुणिज्ञानप्रदातुर्वरं
भाष्यं काम्यमथो क्रियामययजुर्वेदस्य भाष्यं मया ॥१॥

चतुस्त्र्यङ्कैरङ्कैरवनिसहितैर्विक्रमसरे[2]
शुभे पौषे मासे सितदलभविश्वोन्मिततिथौ[3] ।
गुरोर्वारे प्रातः प्रतिपदमतीष्टं सुविदुषां
प्रमाणैर्निर्बद्धं शतपथनिरुक्तादिभिरपि ॥ २ ॥

विश्वा॑नि देव सवितर्दुरि॒ता॑नि॒ परा॑ सुव ।
यद्भ॒द्रं तं न॒ आ सु॑व ॥ १ ॥ य० ३० । ३ ॥

ईश्वरेण जीवानां गुणगुणिविज्ञानोपदेशाय ह्यृग्वेदे सर्वान् पदार्थान् व्याख्यायेदानीं मनुष्यैस्तेभ्यो यथायथोपकारग्रहणाय क्रियाः कथं कर्त्तव्या इत्युपदिश्यते । तत्र यद्यदङ्गं यद्यत्साधनं चापेक्षितं तत्तदत्र यजुर्वेदे प्रकाश्यते । कुतः ? यावत् क्रियानिष्ठं ज्ञानं न भवति, नैव तावच्छ्रेष्ठं सुखं कदाचिज्[4] जायते । विज्ञानस्य क्रियाहेतुत्वप्रकाशकारकत्वाविद्यानिवर्त्तकत्वाधर्माप्रवर्त्तक[5]त्वैर्धर्मपुरुषार्थयोः संयोजकत्वात् ।

---

१. आरभ्येत्यर्थः । यतो ह्यृग्वेदभाष्यारम्भः १९३४ वैक्रमाब्दे, मार्गशीर्षे शुक्लपक्षे षष्ठ्यां तिथौ मङ्गलवारे कृत इति ग्रन्थकृता तदुपक्रमणिकायामुक्तम् ।

२. अङ्कानां वामतो गतिरिति न्यायेन १९३४ वैक्रमवत्सर इति बोध्यम् ।

३. शुक्लपक्षस्य त्रयोदश्यां तिथाविति भावः ।

४. 'कदाचित्' इति पदं हस्तलेखेषूपलभ्यते ।

५. '०निवर्तकत्वाधर्मेप्रवर्तकत्वै०' इति पूर्वमुद्रितपाठः ।

यद्यत्कर्म विज्ञाननिमित्तं भवति, तत्तत्सुखजनकं संपद्यते। तस्मान्मनुष्यैर्विज्ञानपुरःसरमेव कर्मानुष्ठानं नित्यं[1] कर्त्तव्यम्। कुतः? जीवस्य चेतनत्वादकर्मतया स्थातुमशक्यत्वात्। नैव कश्चिदात्ममनःप्राणेन्द्रियचालनेन विना क्षणमपि स्थातुमर्हति। यजुर्भिर्यजन्ति[2] इत्युक्तप्रामाण्यात्। येन मनुष्या ईश्वरं धार्मिकान् विदुषश्च पूजयन्ति, सर्वचेष्टासाङ्गत्यं, शिल्पविद्यासङ्गतिकरणं, शुभविद्यागुणदानं, यथायोग्यतया सर्वोपकारे शुभे व्यवहारे विद्वत्सु च द्रव्यादिव्ययं कुर्वन्ति तद्यजुः। अन्यत्सर्वं भूमिकायां[3] प्रकाशितं, तत्र द्रष्टव्यम्। सा भूमिका चतुर्णां वेदाना[4]मेकैव वर्त्तते॥

अस्मिन् यजुर्वेदे चत्वारिंशदध्यायाः सन्ति, तत्रैकैकस्मिन्नध्याये मन्त्राः संख्यायन्ते—

| अध्यायः | मन्त्राः | अ० | मं० | अ० | मं० | अ० | मं० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३१ | ११ | ८३ | २१ | ६१ | ३१ | २२ |
| २ | ३४ | १२ | ११७ | २२ | ३४ | ३२ | १६ |
| ३ | ६३ | १३ | ५८ | २३ | ६५ | ३३ | ९७ |
| ४ | ३७ | १४ | ३१ | २४ | ४० | ३४ | ५८ |
| ५ | ४३ | १५ | ६५ | २५ | ४७ | ३५ | २२ |
| ६ | ३७ | १६ | ६६ | २६ | २६ | ३६ | २४ |
| ७ | ४८ | १७ | ९९ | २७ | ४५ | ३७ | २१ |
| ८ | ६३ | १८ | ७७ | २८ | ४६ | ३८ | २८ |
| ९ | ४० | १९ | ९५ | २९ | ६० | ३९ | १३ |
| १० | ३४ | २० | ९० | ३० | २२ | ४० | १७ |

चत्वारिंशदध्यायस्थाः सर्वे मन्त्रा एतावन्तः १९७५ एकोनविंशतिः शतानि पंचसप्ततिश्च सन्ति॥

१. 'नित्यम्' इति पदं हस्तलेखेषूपलभ्यते।

२. इदं वचनं काठकसंहितायाः ४०।७ विभागस्य ब्राह्मण उपलभ्यते।

३. 'ऋग्वेदादिभाष्यभूमिकायाम्'। इति भावः। ४. वेदभाष्याणामिति भावः।

भाषार्थ[1]:—अब यजुर्वेद के भाष्य का आरम्भ किया जाता है !!

जो निर्गुण गुणपुञ्ज से देत सुकृत विज्ञान।
प्रणतपाल जगदीश्वरहि करि प्रणाम तिहि ध्यान ॥ १ ॥
ज्ञानदायि ऋग्वेद का भाष्याभीष्ट विधाय[2]।
पर-उपकार विचारि करि शीघ्र सुबोध निधाय ॥ २ ॥
शतपथ ब्राह्मण आदि पुनि निघण्टु निरुक्त निहारि।
यजुर्वेद जो क्रियापर वनौं ताहि विचारि ॥ ३ ॥
एक सहस्र नवशत अधिक विक्रमसर चौंतीस।
पौष शुक्ल तेरसि तिथि दिन अधीश वागीश[3] ॥ ४ ॥

विक्रम के संवत् १९३४ पौष सुदि १३ गुरुवार के दिन यजुर्वेद के भाष्य बनाने का आरम्भ किया जाता है। (विश्वानि०) इस मन्त्र का अर्थ भूमिका में कर दिया है।[4]

ईश्वर ने ऋग्वेद में गुण और गुणी के विज्ञान के प्रकाश द्वारा सब पदार्थ प्रसिद्ध किये हैं। मनुष्यों को उन पदार्थों से जिस जिस प्रकार यथायोग्य उपकार लेने के लिये क्रिया करनी चाहिये, तथा उस क्रिया के जो जो अङ्ग वा साधन हैं सो सो यजुर्वेद में प्रकाशित किये हैं। क्योंकि जबतक क्रिया करने का दृढ़ ज्ञान न हो, तबतक उस ज्ञान से श्रेष्ठ सुख कभी नहीं हो सकता। और विज्ञान होने के ये हेतु हैं कि जो क्रिया [ का ] प्रकाश, अविद्या की निवृत्ति, अधर्म में अप्रवृत्ति तथा धर्म और पुरुषार्थ का संयोग करना है। जो कर्मकाण्ड है सो विज्ञान का

---

१. वेदभाष्य की भाषा के विषय में ग्रन्थकार ने भ्रान्तिनिवारण (पृष्ठ ७) ग्रन्थ में इस प्रकार लिखा है—"भाषा में संस्कृत का अभिप्रायमात्र लिखा है, केवल शब्दार्थ ही नहीं, क्योंकि भाषा करने का तो केवल यही तात्पर्य है कि जिन लोगों को संस्कृत का बोध नहीं, उनको विना भाषार्थ के यथार्थ वेदज्ञान नहीं हो सकेगा।"

२. म० द० ने ऋग्वेद का भाष्य सं० १९३४ मार्गशीर्ष शुक्ला ६ मङ्गलवार के दिन आरम्भ किया था। अतः 'विधाय' का अर्थ 'समाप्त करके' ऐसा नहीं है। क्योंकि दोनों भाष्यों के आरम्भ करने की तिथियों में केवल ३७ दिन का अन्तर है। अतः 'विधाय' का अर्थ 'आरम्भ करके' इतना ही समझना चाहिए।

३. अर्थात् बृहस्पतिवार।

४. ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका के आरम्भ में।

निमित्त और जो विज्ञानकाण्ड है सो क्रिया से फल देने वाला होता है। कोई जीव ऐसा नहीं है कि जो मन, प्राण-वायु, इन्द्रिय और शरीर के चलाये विना एक क्षण भर भी रह सके, क्योंकि जीव चेतन[1] है। इसलिये जो ईश्वर ने ऋग्वेद के मन्त्रों से सब पदार्थों के गुणगुणी का ज्ञान और यजुर्वेद के मन्त्रों से सब क्रिया करनी प्रसिद्ध की है, क्योंकि 'ऋक्' और 'यजुः' इन शब्दों का अर्थ भी यही है[2] कि जिससे मनुष्य लोग ईश्वर से लेके पृथिवीपर्यन्त पदार्थों के ज्ञान से धार्मिक विद्वानों का संग, सब शिल्पक्रिया सहित विद्याओं की सिद्धि, श्रेष्ठ विद्या, श्रेष्ठ गुण वा विद्या का दान, यथायोग्य उक्त विद्या के व्यवहार से सर्वोपकार के अनुकूल द्रव्यादि पदार्थों का खर्च करें, इसलिये इसका नाम यजुर्वेद है। और भी इन शब्दों का अभिप्राय भूमिका[3] में प्रकट कर दिया है,[4] वहां देख लेना चाहिये, क्योंकि उक्त भूमिका चारों वेद की एक ही है॥

इस यजुर्वेद में सब चालीस अध्याय हैं, उन एक एक अध्याय में कितने कितने मन्त्र हैं, सो पूर्व संस्कृत में कोष्ठ बनाके सब लिख दिया है और चालीसों अध्याय के सब मिलके १९७५ (उन्नीस्सौ पचहत्तर) मन्त्र हैं।

---

१. यहाँ पूर्व मुद्रित ग्रन्थ में 'जीव अल्पज्ञ एकदेशवर्ती चेतन है' ऐसा पाठ है। इस पाठ का मूल क० संज्ञक पाण्डुलिपि (रफ कापी) में लिखकर काटा हुआ है। इससे स्पष्ट है कि भाषानुवाद में संस्कृत के समान संशोधन करना रह गया। हमने ऐसे स्थलों को संस्कृत संशोधनों के अनुसार ठीक कर दिया है।

२. ऋक् और यजुः पद की उक्त व्याख्या का मूल 'ऋग्भिः स्तुवन्ति, यजुर्भिर्यजन्ति' वचन है। यह वचन काठक सं० ४०।७ के ब्राह्मण में उपलब्ध होता है।

३. अर्थात् ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका।

४. भूमिका के अन्त में 'प्रश्नोत्तर विषय' में इस विषय का वर्णन विस्तार से किया है। उसी की ओर यह संकेत है।

* ओ३म् *

# प्रथमोऽध्यायः

इषे त्वेत्यस्य परमेष्ठी प्रजापतिर्ऋषिः । सविता देवता । इषे त्वेत्यारभ्य भागं पर्य्यन्तस्य स्वराड्बृहती छन्दः[1] । मध्यमः स्वरः । अग्रे सर्वस्य ब्राह्म्युष्णिक् छन्दः । ऋषभः स्वरः ॥

अथोत्तमकर्मसिध्यर्थमीश्वरः प्रार्थनीय इत्युपदिश्यते—

ऋग्वेद के भाष्य करने के पश्चात्[2] यजुर्वेद के मन्त्रभाष्य का आरम्भ किया जाता है। इसके प्रथम अध्याय के प्रथम मन्त्र में उत्तम उत्तम कामों की सिद्धि के लिये मनुष्यों को ईश्वर की प्रार्थना करनी अवश्य चाहिये, इस बात का प्रकाश किया है ॥

ओ३म्-इषे त्वोर्ज्जे त्वा वायवं स्थ देवो वः सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मण आप्यायध्वमघ्न्या इन्द्राय भागं प्रजावतीरनमीवा अयक्ष्मा मा वस्तेन ईशत माघशंसो ध्रुवा अस्मिन् गोपतौ स्यात बह्वीर्यजमानस्य पशून्पाहि[3] ॥ १ ॥

इषे[4] । त्वा । ऊर्ज्जे । त्वा । वायवः । स्थ । देवः । वः । सविता । प्र । अर्पयतु । श्रेष्ठतमायेति श्रेष्ठऽतमाय । कर्मणे । आ । प्यायध्वम् । अघ्न्याः । इन्द्राय । भागम् । प्रजावतीरिति प्रजाऽवतीः । अनमीवाः । अयक्ष्माः । मा । वः । स्तेनः । ईशत । मा । अघशंस इत्यघऽशंसः । ध्रुवाः । अस्मिन् । गोपताविति गोऽपतौ । स्यात । बह्वीः । यजमानस्य । पशून् । पाहि ॥ १ ॥

---

१. वैदिकच्छन्दसां व्यवस्थाऽस्मदीये 'वैदिकच्छन्दोमीमांसा' नाम्नि ग्रन्थे द्रष्टव्या ।

२. इसके लिये पृष्ठ ३ की टिप्पणी २ देखिये ।

३. मन्त्राक्षरयोरुपरिष्टादधस्ताद्वानिर्दिष्टानां विविधस्वरसंकेतानां व्यवस्था, उदात्तादिस्वराणां पदवाक्यार्थसंबन्धश्चास्मदीये 'वैदिकस्वरमीमांसा' नाम्नि ग्रन्थे द्रष्टव्यः ।

४. इह पदपाठमुद्रणे यत्र क्वचिद् भ्रंश आसीत्, स परिमृष्टः ।

पदार्थः—( इषे ) अन्नविज्ञानयोः प्राप्तये । इषमित्यन्ननामसु पठितम् ( निघं० २ । ७ ), इषतीति गतिकर्मसु पठितम् ( निघं० २ । १४ ), अस्माद्धातोः क्विपि कृते पदं सिध्यति । ( त्वा ) विज्ञानस्वरूपं परमेश्वरम् । ( ऊर्जे ) पराक्रमोत्तमरसलाभाय । ऊर्ग्रसः ( श० ५ । १ । २ । ८ ) । ( त्वा ) अनन्तपराक्रमानन्दरसघनम् । ( वायवः ) सर्वक्रियाप्राप्तिहेतवः स्पर्शगुणा भौतिकाः प्राणादयः । वायुरिति पदनामसु पठितम् ( निघं० ५ । ४ ) । अनेन प्राप्तिसाधका वायवो गृह्यन्ते । वा गतिगन्धनयोरित्यस्मात् कृवापा० ( उ० १ । १ ) अनेनाप्युक्तार्थो गृह्यते । ( स्थ ) सन्ति । अत्र पुरुषव्यत्ययेन प्रथमपुरुषस्य स्थाने मध्यमपुरुषः । ( देवः ) सर्वेषां सुखानां दाता सर्वविद्याद्योतकः । देवो दानाद्वा दीपनाद्वा द्योतनाद्वा द्युस्थानो भवतीति वा, यो देवः सा देवता ( निरु० ७ । १५ ) । ( वः ) युष्माकम् । ( सविता ) सर्वजगदुत्पादकः सकलैश्वर्यवान् जगदीश्वरः । ( प्रार्पयतु ) प्रकृष्टतया संयोजयतु । ( श्रेष्ठतमाय ) अतिशयेन प्रशस्तः श्रेष्ठः[1], सोऽतिशयितः श्रेष्ठतमः[1], तस्मै यज्ञाय । ( कर्मणे ) कर्तुं योग्यत्वेन सर्वोपकारार्थाय । ( आप्यायध्वम् ) आप्यायामहे वा[2] । अत्र पक्षे व्यत्ययः । ( अघ्न्याः ) वर्धयितुमर्हा हन्तुमनर्हा गाव इन्द्रियाणि पृथिव्यादयः पशवश्च । अघ्न्या इति गोनामसु पठितम् ( निघं० २ । ११ ) । ( इन्द्राय ) परमैश्वर्ययोगाय । ( भागम् ) सेवनीयं भगानां[3] धनानां ज्ञानानां वा भाजनम् । ( प्रजावतीः ) भूयस्यः प्रजा वर्त्तन्ते यासु ताः । अत्र भूम्न्यर्थे मतुप् । ( अनमीवाः ) अमीवो व्याधिर्न विद्यते यासु ताः । अम रोगे इत्यस्माद्बाहुलकादौणादिक ईवन् प्रत्ययः । ( अयक्ष्माः ) न विद्यते यक्ष्मा रोगराजो यासु ताः । यक्ष इत्यस्मात् अर्त्तिस्तु० ( उ० १ । १३८ ) अनेन मन् प्रत्ययः । ( मा ) निषेधार्थे । ( वः ) ताः । अत्र पुरुषव्यत्ययः । ( स्तेनः ) चोरः । ( ईशत ) ईष्टां समर्थो भवतु । अत्र लोडर्थे लङ् । बहुलं छन्दसि [अ० २।४।७३][4] इति शपो लुगभावः । ( मा ) निषेधार्थे । ( अघशंसः ) योऽघं पापं शंसति सः । ( ध्रुवाः ) निश्चलसुखहेतवः । ( अस्मिन् ) वर्तमाने प्रत्यक्षे । ( गोपतौ ) यो गवां पतिः स्वामी, तस्मिन् । ( स्यात ) भवेयुः । ( बह्वीः )

---

१. 'श्रेष्ठः' 'श्रेष्ठतमः' इत्येते पदे क-ख कोशयोरुपलभ्येते, गकोशप्रतिलिपिकर्त्रा प्रमादात् त्यक्ते ।
२. आप्यायध्वम्, आप्यायामहे वेत्यर्थः ।
३. सर्वकोशेषु 'भगानां' इत्येव शुद्धः पाठः ।
४. [ ] एतादृशे कोष्ठे पठितः पाठोऽस्माभिः परिवर्धित इति ध्येयम् ।

बह्व्यः । अत्र वा छन्दसि ( अ० ६ । १ । १०६ ) अनेन पूर्वसवर्णदीर्घादेशः । ( यजमानस्य ) यः परमेश्वरं सर्वोपकारं धर्मं च यजति, तस्य विदुषः । ( पशून् ) गोऽश्वहस्त्यादीन् श्रियः प्रजा वा । श्रीर्हि पशवः ( श० १ । ८ । १ । ३६ )[1] । प्रजा वै पशवः (श० १ । ६ । १ । १७)[1] । (पाहि) रक्ष ॥ अयं मन्त्रः श० १ । ७ । १ । १—८[1] व्याख्यातः ॥ १ ॥

अन्वयः—हे मनुष्या ! अयं सविता देवो भगवान् वायव स्थ यान्यस्माकं वो युष्माकं च प्राणान्तःकरणेन्द्रियाणि सन्ति तानि श्रेष्ठतमाय कर्मणे प्रार्पयतु । वयमिषेऽन्नायोत्तमेच्छायै सवितारं देवं त्वा त्वां तथोर्जे पराक्रमोत्तमरसप्राप्तये भागं भजनीयं त्वा त्वां सततमाश्रयामः । एवं भूत्वा यूयमाप्यायध्वं वयं चाप्यायामहे । हे परमेश्वर ! भवान्कृपयाऽस्माकमिन्द्राय परमैश्वर्यप्राप्तये श्रेष्ठतमाय कर्मणे चेमाः प्रजावतीरनमीवा अयक्ष्मा अघ्न्या[2] गाः सदैव प्रार्पयतु । हे परमात्मन् ! भवत्कृपयास्माकं मध्ये कश्चिदघशंसः पापी स्तेनश्चोरश्च मेशत कदाचिन्मोत्पद्यताम् । तथा त्वमस्य यजमानस्य जीवस्य पशून्पाहि सततं रक्ष । यतो वः ता गा इमान्पशूंश्चाघशंसः स्तेनो मेशत, हर्तुं समर्थो न भवेद्, यतोऽस्मिन् गोपतौ पृथिव्यादिरक्षणमिच्छुकस्य धार्मिकमनुष्यस्य समीपे बह्वीर्बह्व्यो गावो ध्रुवाः स्थात भवेयुः ॥ १ ॥

भावार्थः—मनुष्यैः सदैव धर्म्यं पुरुषार्थमाश्रित्यर्ग्वेदाध्ययनेन गुणगुणिनौ ज्ञात्वा सर्वपदार्थानां संप्रयोगेण पुरुषार्थसिद्धये श्रेष्ठतमाभिः क्रियाभिः संयुक्तैर्भवितव्यम् । यत ईश्वरानुग्रहेण सर्वेषां सुखैश्वर्यस्य वृद्धिः स्यात् । तथा सम्यक् क्रियया प्रजाया रक्षणशिक्षणे सदैव कर्त्तव्ये । यतो नैव कश्चिद्रोगाख्यो विघ्नश्चोरश्च प्रबलः कदाचिद्भवेत् प्रजाश्च सर्वाणि सुखानि प्राप्नुयुः । येनेयं विचित्रा सृष्टी रचिता, तस्मै जगदीश्वराय सदैव धन्यवादा वाच्याः । एवं कुर्वतो भवतः परमदयालुरीश्वरः कृपया सदैव रक्षयिष्यतीति मन्तव्यम् ॥ १ ॥

पदार्थान्वयभाषाः[3]—हे[4] मनुष्य लोगो ! जो ( सविता ) सब जगत् की उत्पत्ति करनेवाला संपूर्ण ऐश्वर्य्ययुक्त ( देवः ) सब सुखों के देने और सब विद्या

१. यत्रोद्धरणस्थलसंकेतोऽशुद्ध आसीत्, तत्र यथोचितं शोधनं विहितम्, ऋत उणाद्यष्टाध्यायीसूत्रपाठात् ।

२. 'अघ्न्या' पदं क-खकोशयोरुपलभ्यते, गकोशप्रतिलिपिकर्त्रा प्रमादात् त्यक्तम् ।

३. आगे लिखी गई भाषा संस्कृत पदार्थ और अन्वय को मिलाकर बनाई गई है, यह भाव प्रकट करने के लिए यहां 'पदार्थान्वयभाषा' पद का प्रयोग किया है। आगे सर्वत्र इसकी प्रतीक मात्र 'पदार्थ' इतने अंश का ही प्रयोग किया है ।

४. यद्यपि इस ग्रन्थ की भाषा भावप्रधान है, शब्दार्थप्रधान नहीं ( देखो पृष्ठ ३

का प्रसिद्ध करनेवाला परमात्मा है। सो (वः) तुम हम और अपने मित्रों के, जो (वायवः) सब क्रियाओं के सिद्ध करानेहारे स्पर्शगुणवाले प्राण, अन्तःकरण और इन्द्रियां (स्थ) हैं, उनको (श्रेष्ठतमाय) अत्युत्तम (कर्मणे) करने योग्य सर्वोपकारक यज्ञादि कर्मों के लिये (प्रार्पयतु) अच्छी प्रकार संयुक्त करे। हम लोग (इषे) अन्न आदि उत्तम उत्तम पदार्थों और विज्ञान की प्राप्ति और (ऊर्जे) पराक्रम अर्थात् उत्तम रस की प्राप्ति के लिये (भागम्) सेवा करने योग्य धन और ज्ञान के भरे हुए (त्वा) श्रेष्ठ पराक्रमादि गुणों के देनेहारे आपका सब प्रकार से आश्रय करते हैं। हे मित्र लोगो! तुम भी ऐसे होकर (आप्यायध्वम्) उन्नति को प्राप्त हो, तथा हम भी हों। हे भगवन् जगदीश्वर! हम लोगों के (इन्द्राय) परम ऐश्वर्य्य की प्राप्ति के लिये (प्रजावतीः) जिनके बहुत सन्तान हैं तथा जो (अनमीवाः) व्याधि और (अयक्ष्माः) जिन में राजयक्ष्मा आदि रोग नहीं हैं, वे (अघ्न्याः) जो जो गौ आदि पशु वा उन्नति करने योग्य है, जो कभी हिंसा करने योग्य नहीं तथा जो इन्द्रियां वा पृथिवी आदि लोक हैं उन को सदैव (प्रार्पयतु) नियत कराइये। हे जगदीश्वर! आपकी कृपा से हम लोगों में से दुःख देने के लिये कोई (अघशंसः) पापी वा (स्तेनः) चोर डाकू (मा ईशत) मत उत्पन्न हो। तथा आप इस (यजमानस्य) परमेश्वर और सर्वोपकारधर्म के सेवन करने वाले मनुष्य के (पशून्) गौ, घोड़े और हाथी आदि तथा लक्ष्मी और प्रजा की (पाहि) निरन्तर रक्षा कीजिये, जिससे इन पदार्थों के हरने को पूर्वोक्त कोई दुष्ट मनुष्य समर्थ न हो। (अस्मिन्) इस धार्मिक (गोपतौ) पृथिवी आदि पदार्थों की रक्षा चाहने वाले सज्जन मनुष्य के समीप (बह्वीः) बहुत से उक्त पदार्थ (ध्रुवाः) निश्चल सुख के हेतु (स्यात) हों।

इस मन्त्र की व्याख्या शतपथ ब्राह्मण में की है, उसका ठिकाना पूर्व संस्कृत भाष्यमें लिख दिया और आगे भी ऐसा ही ठिकाना लिखा जायगा, जिसको देखना हो, वह उस ठिकाने से देख लेवे॥ १॥

भावार्थभाषाः—विद्वान् मनुष्यों को सदैव परमेश्वर और धर्मयुक्त पुरुषार्थ के आश्रय से ऋग्वेद को पढ़ के गुण और गुणी को ठीक ठीक जानकर सब पदार्थों के सम्प्रयोग से पुरुषार्थ की सिद्धि के लिये अत्युत्तम क्रियाओं से युक्त होना चाहिये

टि० १), तथापि जहां भाव सर्वथा अस्पष्ट अथवा विपरीत होगया था, वहां उचित परिष्कार कर दिया है। इसी प्रकार जहां वाक्य आगे पीछे हो रहे थे, उन्हें यथा स्थान रख दिया है। इस प्रकार संशोधन करते हुए इस बात का पूरा ध्यान रखा है कि परिवर्तन अति स्वल्प हो।

कि जिससे परमेश्वर की कृपापूर्वक सब मनुष्यों को सुख और ऐश्वर्य की वृद्धि हो। सब लोगों को चाहिये कि अच्छे अच्छे कामों से प्रजा की रक्षा तथा उत्तम उत्तम गुणों से पुत्रादि की शिक्षा सदैव करें कि जिससे प्रबल रोग विघ्न और चोरों का अभाव होकर प्रजा और पुत्रादि सब सुखों को प्राप्त हों, यही श्रेष्ठ काम सब सुखों की खान है। हे मनुष्य लोगो! आओ अपने मिलके जिसने इस संसार में आश्चर्यरूप पदार्थ रचे हैं, उस जगदीश्वर के लिये सदैव धन्यवाद देवें। वही परम दयालु ईश्वर अपनी कृपा से उक्त कामों को करते हुए मनुष्यों की सदैव रक्षा करता है॥ १॥

---

वसोः पवित्रमित्यस्य ऋषिः स एव। यज्ञो देवता। स्वराडार्षी त्रिष्टुप् छन्दः। धैवतः स्वरः॥

स यज्ञः कीदृशो भवतीत्युपदिश्यते—

वह यज्ञ किस प्रकार का होता है, इस विषय का उपदेश अगले मन्त्र में किया है॥

**वसोः॑ प॒वित्र॑मसि॒ द्यौर॑सि पृथि॒व्य॒सि मात॒रिश्व॑नो घ॒र्मोऽसि वि॒श्वधा॑ असि। प॒र॒मेण॒ धाम्ना॒ दृꣳह॑स्व मा ह्वा॒र्मा ते॑ य॒ज्ञप॑तिर्ह्वार्षीत्॥ २॥**

वसोः॑। प॒वित्र॑म्। अ॒सि॒। द्यौः। अ॒सि॒। पृ॒थि॒वी। अ॒सि॒। मा॒त॒रिश्व॑नः। घ॒र्मः। अ॒सि॒। वि॒श्वधा॒ इति॑ वि॒श्वऽधाः॑। अ॒सि॒॥ प॒र॒मेण॑। धाम्ना॑। दृꣳह॑स्व। मा। ह्वाः। मा। ते॒। य॒ज्ञप॑ति॒रिति॑ य॒ज्ञऽप॑तिः। ह्वा॒र्षी॒त्॥ २॥

पदार्थः—(वसोः) वसुः। अत्रार्थाद्विभक्तेर्विपरिणाम[1] इति प्रथमा विभक्तिर्विपरिणम्यते। यज्ञो वै वसुः (श० १। ७। १। ९)। (पवित्रम्) पुनाति येन कर्मणा तत्। (असि) भवति। अत्र सर्वत्र पुरुषव्यत्ययः। (द्यौः) विज्ञानप्रकाशहेतुः। (असि) भवति। (पृथिवी) विस्तृतः। (असि) भवति। (मातरिश्वनः) मातरि अन्तरिक्षे श्वसिति आश्वनिति वा, तस्य वायोः। श्वनुक्षन्० (उ० १। १५७) अनेनायं शब्दो निपातितः। मातरिश्वा वायुर्मातर्यन्तरिक्षे श्वसिति मातर्याश्वनितीति वा (निरु० ७। २६)।

---

१. अर्थवशादित्यर्थः। तथा चोक्तं महाभाष्ये—'अर्थवशाद् विभक्तिविपरिणामो भविष्यति' इति (१।३।९, अन्यत्र च)।

( घर्मः ) अग्नितापयुक्तः शोधकः । घर्म इति यज्ञनामसु पठितम् ( निघं० ३ । १७ ) । ( असि ) भवति । ( विश्वधाः ) विश्वं दधातीति । ( असि ) भवति । ( परमेण ) प्रकृष्टसुखयुक्तेन । ( धाम्ना ) सुखानि यत्र दधति तेन । बाहुलकाड्डुधाञ्धातोर्मनिन् प्रत्ययः । ( दृꣳहस्व ) वर्धते । अत्र पुरुषव्यत्ययो लडर्थे लोट् च । ( मा ) निषेधार्थे । ( ह्वाः ) ह्वरतु । अत्र लोडर्थे लुङ् । ( मा ) निषेधार्थे । ( ते ) तव । ( यज्ञपतिः ) यज्ञस्य स्वामी यज्ञकर्त्ता यजमानः । धात्वर्थाद् यज्ञार्थस्त्रिधा भवति–विद्याज्ञान-धर्मानुष्ठानवृद्धानां देवानां विदुषामैहिकपारमार्थिकसुखसंपादनाय सत्करणं, सम्यक्पदार्थगुणसंमेलविरोधज्ञानसंगत्या शिल्पविद्याप्रत्यक्षी-करणं, नित्यं विद्वत्समागमानुष्ठानं, शुभगुणविद्यासुखधर्मादीनां[1] नित्यं दानकरणमिति । ( ह्वार्षीत् ) ह्वरतु ह्वर वा । अत्रापि लोडर्थे लुङ् ॥ अयं मन्त्रः श० १ । ७ । १ । ६—११ व्याख्यातः ॥ २ ॥

अन्वयः—हे विद्वन्मनुष्य ! त्वं यो वसोर्वसुरयं यज्ञः पवित्रमसि पवित्रकारकोऽस्ति, द्यौरसि सूर्य्यरश्मिस्थो भवति, पृथिव्यसि वायुना सह विस्तृतो भवति, तथा मातरिश्वनो घर्मोऽसि वायोः शोधको भवति, विश्वधा असि संसारस्य सुखधारको भवति, परमेण धाम्ना सह दृꣳहस्व दृꣳहते[2] वर्धते । तमिमं यज्ञं मा ह्वार्मा त्यज । तथा ते तव यज्ञपतिस्तं मा ह्वार्षीत् मा त्यजतु ॥ २ ॥

भावार्थः—मनुष्याणां विद्याक्रियाभ्यां सम्यगनुष्ठितेन यज्ञेन पवित्रता-प्रकाशः, पृथिवीराज्यं, वायुप्राणवद्राज्यनीतिः, प्रतापः, सर्वरक्षा, अस्मिँल्लोके परलोके च परमसुखवृद्धिः, परस्परमार्जवेन वर्त्तमानं,[3] कुटिलतात्यागश्च जायते । अत एव सर्वैर्मनुष्यैः परोपकाराय विद्यापुरुषा-र्थाभ्यां प्रीत्या यज्ञो नित्यमनुष्ठातव्य इति ॥ २ ॥

पदार्थः—हे विद्यायुक्त मनुष्य ! तू जो ( वसोः ) यज्ञ ( पवित्रम् ) शुद्धि का हेतु ( असि ) है, ( द्यौः ) जो विज्ञान के प्रकाश का हेतु और सूर्य की किरणों में स्थिर होने वाला ( असि ) है, जो ( पृथिवी ) वायु के साथ देशदेशान्तरों में

१. 'शुभविद्यासुखधर्मादिगुणानाम्' इति विपर्यस्तः पाठो पूर्वमुद्रिते । द्रष्टव्योऽस्य-भाषानुवादः । तुलना कार्या—( :वेषाय ) सर्वशुभगुणविद्याव्याप्तये । यजुः १।६ ॥

२. अत्रात्मनेपदं कथं प्रयुक्तमित्यस्य मीमांसा ग्रन्थान्ते परिशिष्टे द्रष्टव्या ।

३. वर्तनमिति भावः ।

फैलनेवाला ( असि ) है, जो ( मातरिश्वनः ) वायु को ( घर्मः ) शुद्ध करनेवाला ( असि ) है, जो ( विश्वधाः ) संसार का धारण करनेवाला ( असि ) है, तथा जो ( परमेण ) उत्तम ( धाम्ना ) स्थान से ( दृंहस्व ) सुख का बढ़ानेवाला है। इस यज्ञ का ( मा ) मत ( ह्वाः ) त्याग कर। तथा ( ते ) तेरा ( यज्ञपतिः ) यज्ञ की रक्षा करनेवाला यजमान भी उसको ( मा ) न ( ह्वार्षीत् ) त्यागे।

धात्वर्थ के अभिप्राय से यज्ञ शब्द का अर्थ तीन प्रकार का होता है[1] अर्थात् एक जो इस लोक और परलोक के सुख के लिये विद्या, ज्ञान और धर्म के सेवन से वृद्ध अर्थात् बड़े बड़े विद्वान् हैं, उनका सत्कार करना। दूसरा अच्छी प्रकार पदार्थों के गुणों के मेल और विरोध के ज्ञान से शिल्पविद्या का प्रत्यक्ष करना और नित्य विद्वानों का समागम तीसरा शुभगुण विद्या सुख धर्म और सत्यका नित्य दान करना है ॥ २ ॥

भावार्थः—मनुष्य लोग अपनी विद्या और उत्तम क्रिया से जिस यज्ञ का सेवन करते हैं, उससे पवित्रता का प्रकाश, पृथिवी का राज्य, वायुरूपी प्राण के तुल्य राजनीति, प्रताप, सब की रक्षा, इस लोक और परलोक में सुख की वृद्धि, परस्पर कोमलता[2] से वर्त्तना और कुटिलता का त्याग इत्यादि श्रेष्ठ गुण उत्पन्न होते हैं। इसलिये सब मनुष्यों को परोपकार तथा अपने सुख के लिये विद्या और पुरुषार्थ के साथ प्रीतिपूर्वक यज्ञका अनुष्ठान नित्य करना चाहिये ॥ २ ॥

---

वसोः पवित्रमित्यस्य ऋषिः स एव। सविता देवता। भुरिग्जगती छन्दः। निषादः स्वरः ॥

पुनः स कीदृश इत्युपदिश्यते —

फिर उक्त यज्ञ कैसा सुख करता है, इस विषय का उपदेश अगले मन्त्र में किया है।

**वसोः पवित्रमसि शतधारं वसोः पवित्रमसि सहस्रधारम्। देवस्त्वा सविता पुनातु वसोः पवित्रेण शतधारेण सुप्वा कामधुक्षः ॥ ३ ॥**

---

१. इसी प्रकार जहाँ जहाँ मन्त्रों में यज्ञ शब्द आवे, वहाँ वहाँ तीनों प्रकार के अर्थों को ध्यान में रखना आवश्यक है। इसीलिए आचार्य ने आरम्भ में ही यज्ञ शब्द के तीनों अर्थ दर्शा दिए।

२. अर्थात् सरलता से।

वसोः । पवित्रम् । असि । शतधारमिति शतऽधारम् । वसोः । पवित्रम् । असि । सहस्रधारमिति सहस्रऽधारम् ॥ देवः । त्वा । सविता । पुनातु । वसोः । पवित्रेण । शतधारेणेति शतऽधारेण । सुप्वेति सुऽप्वा । काम् । अधुक्षः ॥ ३ ॥

पदार्थः—( वसोः ) वसुर्यज्ञः । ( पवित्रम् ) शुद्धिकारकं कर्म । ( असि ) अस्ति । अत्र सर्वत्र पुरुषव्यत्ययः । ( शतधारम् ) शतं बहुविधमसंख्यातं विश्वं धरतीति तम् । शतमिति बहुनामसु पठितम् ( निघं० ३ । १ ) । ( वसोः ) वसुर्यज्ञः । ( पवित्रम् ) शुद्धिनिमित्तम् । ( असि ) अस्ति । ( सहस्रधारम् ) सहस्रं[1] बहुविधं ब्रह्माण्डं धरतीति तं यज्ञम् । सहस्रमिति बहुनामसु पठितम् ( निघं० ३ । १ ) । ( देवः ) स्वयं-प्रकाशस्वरूपः परमेश्वरः । ( त्वा ) तं यज्ञम् । ( सविता ) सर्वेषां वसूनामग्निपृथिव्यादीनां त्रयस्त्रिंशतो[2] देवानां प्रसविता । सविता वै देवानां प्रसविता ( श० १ । १ । २ । १७ ) । ( पुनातु ) पवित्रीकरोतु । ( वसोः ) पूर्वोक्तो यज्ञः । (पवित्रेण) पवित्रतानिमित्तेन वेदविज्ञानकर्मणा । ( शतधारेण ) बहुविद्याधारकेण परमेश्वरेण वेदेन वा । ( सुप्वा ) सुष्ठुतया पुनाति पवित्रताहेतुर्वा तेन । ( काम् ) कां कां वाचम् । ( अधुक्षः ) दोग्धुमिच्छसीति प्रश्नः । अत्र लडर्थे लुङ् ॥ अयं मन्त्रः श० १ । ७ । १ । १२–१६ व्याख्यातः ॥ ३ ॥

अन्वयः—यो वसोर्वसुर्यज्ञः शतधारं पवित्रमसि शतधा शुद्धिकारकोऽस्ति तथा वसोः[3] सहस्रधारं पवित्रमसि सुखदोऽस्ति त्वा तं सविता देवः पुनातु । हे जगदीश्वर ! भवान् [ वसोः वसुर्यज्ञः ][4] तेनास्माभिरनुष्ठितेन पवित्रेण शतधारेण सुप्वा यज्ञेनास्मान् पुनातु । हे विद्वन् ! जिज्ञासो ! वा त्वं कां वाचमधुक्षः प्रपूरयसि वा प्रपूरयितुमिच्छसि ॥ ३ ॥

---

१. हस्तलेखेषूपलभ्यमानमपि 'सहस्रं' पदं पूर्वमुद्रणे प्रमादात् त्यक्तम् ।

२. अष्टौ वसवः, एकादश रुद्राः, द्वादशादित्याः, इन्द्रश्च प्रजापतिश्च । एषां व्याख्या ऋग्वेदादिभाष्यभूमिकायां 'वेदविषयविचारप्रकरणे' ग्रन्थकृता विस्तरेण कृतेति नेह प्रपञ्च्यते । इह पदार्थे 'वस्वादीनामग्नि पृथिव्यादीनां' पाठो युक्तः स्यात् ।

३. 'तथा वसोः' इति पदे कोशेषूपलभ्यमाने अपि मुद्रणे प्रमादान्नष्टे ।

४. अयं कोष्ठान्तर्गतपाठो लेखकप्रमादान्नष्ट इति प्रतिभाति । यतोऽस्य भाषायामनुवादो दृश्यते ।

भावार्थः—ये मनुष्याः पूर्वोक्तं यज्ञमनुष्ठाय पवित्रा भवन्ति, तान् जगदीश्वरो बहुविधेन विज्ञानेन सह वर्त्तमानान् कृत्वैतेभ्यो बहुविधं सुखं ददाति, परन्तु ये क्रियावन्तः परोपकारिणः सन्ति ते सुखमाप्नुवन्ति, नेतरेऽलसाः । अत्र कामधुक्ष इति प्रश्नोऽस्ति ॥ ३ ॥

पदार्थः—जो ( वसोः ) यज्ञ ( शतधारम् ) असंख्यात संसार का धारण करने और ( पवित्रम् ) शुद्धि करनेवाला कर्म ( असि ) है, तथा जो ( वसोः ) यज्ञ ( सहस्रधारम् ) अनेक प्रकार के ब्रह्माण्ड को धारण करने और ( पवित्रम् ) शुद्धि का निमित्त सुख देनेवाला [ ( असि ) ] है, ( त्वा ) उस यज्ञ को ( देवः ) स्वयंप्रकाशस्वरूप ( सविता ) वसु आदि तेंतीस देवों[1] का उत्पत्ति करनेवाला परमेश्वर ( पुनातु ) पवित्र करे । हे जगदीश्वर ! आप हम लोगों से सेवित जो ( वसोः ) यज्ञ है, उस ( पवित्रेण ) शुद्धि के निमित्त वेद के विज्ञान, (शतधारेण) बहुत विद्याओं का धारण करनेवाला वेद और ( सुप्वा ) अच्छी प्रकार पवित्र करनेवाले यज्ञ से हम लोगों को पवित्र कीजिये । हे विद्वान् पुरुष ! वा जानने की इच्छा करनेवाले मनुष्य ! तू ( काम् ) वेद की श्रेष्ठ वाणियों में से कौन कौन[2] वाणी के अभिप्राय को ( अधुक्षः ) अपने मन में पूर्ण करना अर्थात् जानना चाहता है ॥ ३ ॥

भावार्थः—जो मनुष्य पूर्वोक्त यज्ञ का सेवन करके पवित्र होते हैं, उन्हीं को जगदीश्वर बहुतसा ज्ञान देकर अनेक प्रकार के सुख देता है । परन्तु जो लोग ऐसी क्रियाओं के करने वाले वा परोपकारी होते हैं, वे ही सुख को प्राप्त होते हैं, आलस्य करने वाले कभी नहीं । इस मन्त्र में "काम् अधुक्षः" इन पदों से वाणी के विषय में प्रश्न है ॥ ३ ॥

---

सा विश्वायुरित्यस्य ऋषिः स एव । विष्णुर्देवता ।

अनुष्टुप् छन्दः । गान्धारः स्वरः ॥

अथ त्रिविधस्य प्रश्नस्य त्रीण्युत्तराण्युपदिश्यन्ते —

जो पूर्वोक्त मन्त्र में तीन प्रश्न कहे हैं, उनके उत्तर अगले मन्त्र में क्रम से प्रकाशित किये हैं ।

---

१. आठ वसु, ग्यारह रुद्र, बारह आदित्य, इन्द्र और प्रजापति ये तेंतीस देव है । आठ वसु—अग्नि, पृथिवी, वायु, अन्तरिक्ष, आदित्य, द्यौ, चन्द्रमा, नक्षत्र । ग्यारह रुद्र—दश प्राण और एक आत्मा । बारह आदित्य—बारह मास । इन्द्र = विद्युत् । प्रजापति = यज्ञ । द्र० शत० १४ । ६ । ३।७-१० ॥

२. अर्थात् किस किस । यह ग्रन्थकार की भाषा शैली का उदाहरण है ।

सा विश्वायुः सा विश्वकर्मा सा विश्वधायाः । इन्द्रस्य त्वा भागꣳ सोमेना तनच्मि विष्णो हव्यꣳ रक्ष ॥ ४ ॥

सा । विश्वायुरिति विश्वऽआयुः । सा । विश्वकर्मेति विश्वऽकर्मा । सा । विश्वधाया इति विश्वऽधायाः ॥ इन्द्रस्य । त्वा । भागम् । सोमेन । आ । तनच्मि । विष्णो इति विष्णो । हव्यम् । रक्ष ॥ ४ ॥

पदार्थः—( सा ) वाक् । वाग् वै यज्ञः ( श० १ । १ । ४ । ११ ) । ( विश्वायुः ) पूर्णमायुर्यस्यां सा ग्रहीतव्या । ( सा ) शिल्पविद्यासंपादिका । ( विश्वकर्मा ) विश्वं संपूर्णं क्रियाकाण्डं सिध्यति यया सा । ( सा ) संपूर्णविद्याप्रकाशिका । ( विश्वधायाः ) या विश्वं सर्वं जगद्विद्यागुणैः सह दधाति सा । विश्वोपपदे डुधाञ् धातोरसुन्प्रत्ययः बाहुलकाण्णिच्च । ( इन्द्रस्य ) परमेश्वरस्य यज्ञस्य वा । ( त्वा ) तम् । अत्र पुरुषव्यत्ययः । ( भागम् ) भजनीयं शुभगुणभाजनं यज्ञम् । ( सोमेन ) शिल्पविद्यया संपादितेन रसेनानन्देन वा । ( आ ) समन्तात् । ( तनच्मि ) संकोचयामि, दृढीकरोमि । ( विष्णो ) वेवेष्टि व्याप्नोति चराचरं विश्वम्, तत्संबुद्धौ, परमेश्वर ! ( हव्यम् ) पूर्वोक्तयज्ञसंबन्धि दातुं ग्रहीतुं योग्यं द्रव्यं विज्ञानं वा ( रक्ष ) पालय ॥ अयं मन्त्रः श० १ । ७ । १ । १७–२१ व्याख्यातः ॥ ४ ॥

अन्वयः—हे विष्णो व्यापकेश्वर ! भवता या वाग्धार्य्यते सा विश्वायुः सा विश्वकर्मा सा विश्वधाया अस्ति । तया त्रिविधया गृहीतयैवाहं यमिन्द्रस्य भागं यज्ञं सोमेनातनच्मि [ त्वा ] तं हव्यं यज्ञं त्वं सततं रक्ष ॥ ४ ॥

भावार्थः—त्रिविधा वाग्भवति । या ब्रह्मचर्य्याश्रमे पूर्णविद्यापठनाय पूर्णायुःकरणाय च सेव्यते सा प्रथमा । या गृहाश्रमेऽनेकक्रिययोद्योगसुखप्रापकफला विस्तीर्य्यते सा द्वितीया । या च सर्वमनुष्यैः सर्वमनुष्येभ्यः शरीरात्मसुखवर्धनायेश्वरादिपदार्थविज्ञानप्रकाशिका वानप्रस्थसंन्यासाश्रमे खलूपदिश्यते सा तृतीया । न चैनया विना कस्यापि सर्वं सुखं भवितुमर्हति । अनयैव मनुष्यैः पूर्वोक्तो यज्ञोऽनुष्ठातव्यः, व्यापकेश्वरः स्तोतव्यः, प्रार्थनीय उपासनीयश्च भवति । अनुष्ठितोऽयं यज्ञो जगति रक्षाहेतुः, प्रेम्णा सत्यभावेन प्रार्थितश्चेश्वरस्तान् सर्वदा

रक्षति। परन्तु ये क्रियाकुशला धार्मिकाः परोपकारिणो जनाः सन्ति त एव[1] ईश्वरं धर्मं च विज्ञाय सम्यक् क्रियासाधनैरैहिकं पारत्रिकं च सुखं प्राप्नुवन्ति, नेतरे ।। ४ ।।

पदार्थः—हे ( विष्णो ) व्यापक ईश्वर ! आप जिस वाणी का धारण करते हैं ( सा ) वह ( विश्वायुः ) पूर्ण आयु की देनेवाली, ( सा ) वह ( विश्वकर्मा ) जिससे कि संपूर्ण क्रियाकाण्ड सिद्ध होता है और ( सा ) वह ( विश्वधायाः ) सब जगत् को विद्या और गुणों से धारण करनेवाली है। पूर्व मन्त्र में जो प्रश्न है, उसके उत्तर में यही तीन प्रकार की वाणी ग्रहण करने योग्य है। इसी से मैं ( इन्द्रस्य ) परमेश्वर का ( भागम् ) सेवा करने योग्य यज्ञ को ( सोमेन ) विद्या से सिद्ध किये रस अथवा आनन्द से ( आ तनच्मि ) अपने हृदय में दृढ़ करता हूं, तथा हे परमेश्वर ! [ ( त्वा ) उस ] ( हव्यम् ) पूर्वोक्त यज्ञ संबन्धी देने लेने योग्य द्रव्य वा विज्ञान की ( रक्ष ) निरन्तर रक्षा कीजिये ।। ४ ।।

भावार्थः—तीन प्रकार की वाणी होती है अर्थात् प्रथम वह जो कि ब्रह्मचर्य में विद्या पढ़ने वा पूर्ण आयु होने के लिये सेवन की जाती है। दूसरी वह जो गृहाश्रम में अनेक क्रिया वा उद्योगों से सुखों की देने वाली विस्तार से प्रकट की जाती है, और तीसरी वह जो इस संसार में सब मनुष्यों के शरीर और आत्मा के सुख की वृद्धि वा ईश्वर आदि पदार्थों के विज्ञान को देनेवाली वानप्रस्थ और संन्यास आश्रम में विद्वानों से उपदेश की जाती है। इस प्रकार की वाणी के विना किसी को सब सुख नहीं हो सकते। क्योंकि इसी से पूर्वोक्त यज्ञ तथा व्यापक ईश्वर की स्तुति, प्रार्थना और उपासना करना योग्य है। ईश्वर की यह आज्ञा है कि जो नियम से किया हुआ यज्ञ संसार में रक्षा का हेतु और प्रेम सत्यभाव से प्रार्थना को प्राप्त हुआ ईश्वर विद्वानों की सर्वदा रक्षा करता है, वही सब का अध्यक्ष है। परन्तु जो क्रिया में कुशल धार्मिक परोपकारी मनुष्य हैं, वे ही ईश्वर और धर्म को जानकर मोक्ष और सम्यक् क्रियासाधनों से इस लोक और परलोक के सुख को प्राप्त होते हैं ।। ४ ।।

---

अग्ने व्रतपत इत्यस्य ऋषिः स एव। अग्निर्देवता। आर्ची त्रिष्टुप् छन्दः। धैवतः स्वरः ।।

किं च तद्वाचो व्रतमित्युपदिश्यते —

उक्त वाणी का व्रत क्या है, इस विषय का उपदेश अगले मन्त्र में किया है।

---

१. 'एव' पदं क-ख कोशयोरुपलभ्यते।

अग्ने॑ व्रतपते व्र॒तं च॑रिष्यामि॒ तच्छ॑केयं॒ तन्मे॑ राध्य॒ताम्। इ॒दम॒हमनृ॑तात् स॒त्यमुपै॑मि ॥ ५ ॥

अग्ने॑। व्र॒त॒प॒त॒ इति॑ व्रतऽपते। व्र॒तम्। च॒रि॒ष्या॒मि॒। तत्। श॒के॒य॒म्। तत्। मे॒। रा॒ध्य॒ता॒म् ॥ इ॒दम्। अ॒हम्। अनृ॑तात्। स॒त्यम्। उप॑। ए॒मि॒ ॥ ५ ॥

पदार्थः—(अग्ने) हे सत्योपदेशकेश्वर ! (व्रतपते) व्रतानां सत्यभाषणादीनां पतिः पालकः, तत्संबुद्धौ। (व्रतम्) सत्यभाषणं सत्यकरणं सत्यमानं च। (चरिष्यामि) अनुष्ठास्यामि। (तत्) व्रतमनुष्ठातुम्। (शकेयम्) यथा समर्थो भवेयम्। (तत्) तस्यानुष्ठानं पूर्तिश्च। (मे) मम। (राध्यताम्) संसेध्यताम्[1]। (इदम्) प्रत्यक्षमाचरितुं सत्यं व्रतम्। (अहम्) धर्मादिपदार्थचतुष्टयं चिकीर्षुर्मनुष्यः। (अनृतात्) न विद्यते ऋतं यथार्थमाचरणं यस्मिन्, तस्मान्मिथ्याभाषणान्मिथ्याकरणान्मिथ्यामानात् पृथग्भूत्वा। (सत्यम्) यद्वेदविद्यया, प्रत्यक्षादिभिः प्रमाणैः, सृष्टिक्रमेण, विदुषां संगेन, सुविचारेणात्मशुद्ध्या वा निर्भ्रमं, सर्वहितं, तत्त्वनिष्ठं, सत्प्रभवं, सम्यक् परीक्ष्य निश्चीयते तत्। सत्यं कस्मात् सत्सु तायते सत्प्रभवं भवतीति वा (निरु० ३। १३)। (उप) क्रियार्थे। (एमि) ज्ञातुं प्राप्तुमनुष्ठातुं प्राप्नोमि ॥ अयं मन्त्रः श० १। १। १। १–६ व्याख्यातः ॥ ५ ॥

अन्वयः—हे[2] व्रतपते अग्ने सत्यधर्मोपदेशकेश्वर ! अहं यदिदमनृतात् पृथग्वर्त्तमानं सत्यं व्रतमाचरिष्यामि, यदुपैमि प्राप्नोमि तदनुष्ठातुं शकेयम्,

---

१. अस्य साधुत्वं परिशिष्टे द्रष्टव्यम्।

२. पूर्वमुद्रिते त्वेवमन्वयः—हे व्रतपते अग्ने सत्यधर्मोपदेशकेश्वर ! अहं यदिदमनृतात् पृथग्वर्तमानं सत्यं व्रतमाचरिष्यामि तन्मे ममभवता स्वकृपया राध्यतां संसेध्यताम्। यदुपैमि प्राप्नोमि यच्चानुष्ठातुं शकेयं तदपि सर्वं राध्यतां संसेध्यताम् ॥ ५ ॥

ख-हस्तलेखे त्वित्थं पाठो वर्तते—हे व्रतपते अग्ने सत्यधर्मेश्वर यदिदमनृतात् पृथग्वर्तमानं सत्यं व्रतमाचरिष्यामि [2]तन्मे भवता स्वकृपया राध्यतां संसेध्यताम्[2] [1]यदुपैमि यच्चानुष्ठातुं शकेयम्[1] तदपि सर्वं राध्यताम्।

अत्रेदमवधेयम्—ख-हस्तलेखे द्वयोर्वाक्ययोः स्थानपरिवर्तनविवक्षया ग्रन्थकर्त्रा संशोधनकाले तयोर्वाक्ययोरुपरि २-२, १-१ इत्येवं क्रमभेदनिदर्शिका

तन्मे मम भवता स्वकृपया राध्यतां संसेध्यताम्[1] ॥ ५ ॥

भावार्थः—ईश्वरेण सर्वमनुष्यैरनुष्ठेयोऽयं धर्म उपदिश्यते। यो न्यायः,[2] पक्षपातरहितः, सुपरीक्षितः, सत्यलक्षणान्वितः, सर्वहिताय वर्त्तमान, ऐहिकपारमार्थिकसुखहेतुरस्ति स एव सर्वमनुष्यैः सदाऽऽचरणीयः। यश्चैतस्माद्विरुद्धो ह्यधर्मः, स नैव केनापि कदाचिदनुष्ठेयः। एवं हि सर्वैः प्रतिज्ञा कार्य्या—हे परमेश्वर! वयं वेदेषु भवदुपदिष्टमिमं सत्यधर्ममाचरितुमिच्छामः। येयमस्माकमिच्छा सा भवत्कृपया सम्यक् सिध्येत्। यतो वयमर्थकाममोक्षफलानि प्राप्तुं शक्नुयाम। यथा चाधर्मं सर्वथा त्यक्त्वाऽनर्थकुकामबन्धदुःखफलानि पापानि त्यक्तुं त्याजयितुं च समर्था भवेम। यथा भवान् सत्यव्रतपालकत्वाद् व्रतपतिर्वर्त्तते, तथैव वयमपि भवत्कृपया स्वपुरुषार्थेन यथाशक्ति सत्यव्रतपालका भवेम। एवं सदैव धर्मं चिकीर्षवः, सत्क्रियावन्तो भूत्वा सर्वसुखोपगताः, सर्वप्राणिनां सुखकारकाश्च भवेमेति सर्वैः सदैवेष्टितव्यम्[3] ॥ शतपथब्राह्मणेऽस्य मन्त्रस्य व्याख्यायामुक्तम्—मनुष्याणां द्विविधमेवाचरणं सत्यमनृतं च। तत्र ये वाङ्मनःशरीरैः सत्यमेवाचरन्ति, ते देवाः। ये चैवानृतमाचरन्ति, ते मनुष्या अर्थादसुरराक्षसाः सन्तीति वेद्यम् ॥ ५ ॥

पदार्थः—हे (व्रतपते) सत्य भाषण आदि धर्मों के पालक और (अग्ने) सत्य उपदेश करनेवाले परमेश्वर! मैं (इदम्) इस (अनृतात्) झूठ से अलग (सत्यम्) वेदविद्या, प्रत्यक्ष आदि प्रमाण, सृष्टिक्रम, विद्वानों का संग, श्रेष्ठ विचार तथा आत्मा की शुद्धि आदि प्रकारों से जो निर्भ्रम, सर्वहित, तत्त्व अर्थात् सिद्धान्त

---

संख्या निर्दिष्टा। तस्याभिप्रायमविदित्वा मूढेन प्रतिलिपिकर्त्रा स पाठः गकोशे तथैव प्रतिलिपिकृतः, क्रमभेदनिदर्शिका संख्या च न प्रत्ता। एवमेव 'तदपि सर्वं राध्यतां संसेध्यताम्' इत्यंशो ग्रन्थकर्त्रा स्वकोशे मसिना खण्डितोऽपि पुनर्लिखितः। आचार्यपादैः कार्यबाहुल्याद् अन्येषु विश्वस्य च संस्कृत भागोऽपि पुनर्नावलोकितः। अत एव स यथापूर्वमयुक्त एव मुद्रितः।

१. अस्य साधुत्वं परिशिष्टे द्रष्टव्यम्।

२. न्याय्य इत्यर्थः। एतस्मिन्नर्थे 'अध्यायन्यायोद्याव' (अ० ३।३।१२२) इत्यनेनाधिकरणे निपातितो द्रष्टव्यः। करणे निपातितस्तु सामान्यार्थकः। शब्दसादृश्यादुभयार्थकोऽपि सकृदेव निपातितो मन्तव्यः।

३. अस्य साधुत्वं परिशिष्टे मन्तव्यम्।

के प्रकाश करनेहारे प्रमाणों से सिद्ध हुआ, अच्छी प्रकार परीक्षा किया गया (व्रतम्) सत्य बोलना सत्य मानना और सत्य करना है, उस[1] सत्य व्रत का (आ चरिष्यामि) पालन करूंगा। जिसको मैं (उपैमि) नियम से ग्रहण करने वा जानने और उसकी प्राप्ति की इच्छा करता हूं, (तत्) उस सत्यव्रत के नियम करने को (शकेयम्) समर्थ होऊं। (तत् मे) मेरे उस व्रत को आप अपनी कृपा से (राध्यताम्) अच्छी प्रकार सिद्ध कीजिये ॥ ५ ॥

भावार्थ:—परमेश्वर ने सब मनुष्यों को नियम से सेवन करने योग्य धर्म का उपदेश किया है जो कि न्याययुक्त, परीक्षा किया हुआ, सत्य लक्षणों से प्रसिद्ध और सब का हितकारी तथा इस लोक अर्थात् संसारी और परलोक अर्थात् मोक्षसुख का हेतु है, यही सब को आचरण करने योग्य है। और उस से विरुद्ध जो कि अधर्म कहाता है, वह किसी को ग्रहण करने योग्य कभी नहीं हो सकता; क्योंकि सर्वत्र उसी का त्याग करना है। इसी प्रकार हमको भी प्रतिज्ञा करनी चाहिये कि हे परमेश्वर ! हम लोग वेदों में आपके प्रकाशित किये सत्य धर्म का ही ग्रहण करें, तथा हे परमात्मन् ! आप हम पर ऐसी कृपा कीजिये कि जिससे हम लोग उक्त सत्य धर्म का पालन करके अर्थ, काम और मोक्षरूप फलों को सुगमता से प्राप्त हो सकें। [ और जिस प्रकार हम अधर्म को सर्वथा त्याग कर अनर्थ, बुरी कामनाओं, बन्धन तथा दुःख को उत्पन्न करने वाले पापों को छोड़ने और छुड़ाने में समर्थ हो सकें। ] जैसे सत्यव्रत के पालने से आप व्रतपति हैं, वैसे ही हम लोग भी आपकी कृपा और अपने पुरुषार्थ से यथाशक्ति सत्यव्रत के पालनेवाले हों, तथा धर्म करने की इच्छा से अपने सत्कर्म के द्वारा सब सुखों को प्राप्त होकर सब प्राणियों को सुख पहुँचानेवाले हों, ऐसी इच्छा सब मनुष्यों को करनी चाहिये ॥ शतपथ ब्राह्मण में इस मन्त्र की व्याख्या में कहा है कि मनुष्यों का आचरण दो प्रकार का होता है—एक सत्य और दूसरा झूठ का। अर्थात् जो पुरुष वाणी मन और शरीर से सत्य का आचरण करते हैं, वे देव कहाते और जो झूठ का आचरण करनेवाले हैं वे असुर राक्षस आदि नामों के अधिकारी होते हैं ॥ ५ ॥

---

कस्त्वेत्यस्य ऋषिः स एव। प्रजापतिर्देवता। आर्ची पङ्क्तिश्छन्दः। पञ्चमः स्वरः॥

केन सत्यमाचरितुमसत्यं त्यक्तुमाज्ञा दत्तेत्युपदिश्यते—

किसने सत्य करने और असत्य छोड़ने की आज्ञा दी है, सो अगले मन्त्र में उपदेश किया है ॥

---

१. यहां से आगे का पाठ शुद्ध संस्कृत अन्वय के अनुसार कर दिया है।

**कस्त्वा युनक्ति स त्वा युनक्ति कस्मै त्वा युनक्ति। तस्मै त्वा युनक्ति। कर्मणे वां वेषाय वाम् ॥ ६ ॥**

**कः। त्वा। युनक्ति। सः। त्वा। युनक्ति। कस्मै। त्वा। युनक्ति। तस्मै। त्वा। युनक्ति॥ कर्मणे। वाम्। वेषाय। वाम् ॥६॥**

**पदार्थः**—(कः) को हि सुखस्वरूपः। (त्वा) क्रियानुष्ठातारं मनुष्यं पुरुषार्थे। (युनक्ति) नियुक्तं करोति। (सः) परमेश्वरः। (त्वा) विद्यादिशुभगुणानां ग्रहणे विद्यार्थिनं विद्वांसं वा। (युनक्ति) योजयति। अत्र सर्वत्रान्तर्गतो णयर्थः। (कस्मै[1]) प्रयोजनाय। (त्वा) त्वां सुखमिच्छुकम्। (युनक्ति) योजयति। (तस्मै) सत्यव्रताचरणाय यज्ञाय। (त्वा) धर्मं प्रचारयितुमुद्योगिनम्। (युनक्ति) योजयति। (कर्मणे) पूर्वोक्ताय यज्ञाय (वाम्) कर्त्ताकारयितारौ[2]। (वेषाय) सर्वशुभगुणविद्याव्याप्तये। (वाम्) अध्येत्रध्यापकौ॥ अयं मन्त्रः श० १।१।१।१३-२२; १।१।२।१ व्याख्यातः ॥ ६ ॥

**अन्वयः**—हे मनुष्य! कस्त्वा युनक्ति स त्वा युनक्ति कस्मै त्वा युनक्ति तस्मै त्वा युनक्ति स एव वां कर्मणे नियोजयति। एवं च वां वेषायाऽऽज्ञापयति ॥ ६ ॥

**भावार्थः**—अत्र प्रश्नोत्तराभ्यामीश्वरो जीवेभ्य उपदिशति। कश्चित् कंचित्प्रति ब्रूते-को मां सत्यक्रियायां प्रवर्त्तयतीति, सोऽस्योत्तरं ब्रूयात्-ईश्वरः पुरुषार्थक्रियाकरणाय त्वामादिशतीति। एवं कश्चिद्विद्यार्थी विद्वांसं प्रति पृच्छेत्-को मदात्मन्यन्तर्यामिरूपतया सत्यं प्रकाशयतीति। स उत्तरं दद्यात्-सर्वव्यापको जगदीश्वर इति। कस्मै प्रयोजनायेति केनचित्पृच्छ्यते। सुखप्राप्तये परमेश्वरप्राप्तये चेत्युत्तरं ब्रूयात्। पुनः कस्मै प्रयोजनाय मां नियोजयतीति पृच्छ्यते। सत्यविद्याधर्मप्रचारायेत्युत्तरं ब्रूयात्। आवां किं करणायेश्वर उपदिशति? यज्ञानुष्ठानायेति परस्परमुत्तरं ब्रूयाताम्। पुनः स किमात्तय आज्ञापयतीति? सर्वविद्यासुखेषु व्याप्तये तत्प्रचाराय [च] इत्युत्तरं ब्रूयात्। मनुष्यैर्द्वाभ्यां प्रयोजनाभ्यां प्रवर्त्तितव्यम्। एकमत्यन्तपुरुषार्थशरीरा-

---

१. पदमिदं कोशेषूपलभ्यते, पूर्वमुद्रणे प्रमादात् त्यक्तम्।

२. अस्य साधुत्वं परिशिष्टे द्रष्टव्यम्।

रोग्याभ्यां चक्रवर्तिराज्यश्रीप्राप्तिकरणम् । द्वितीयं सर्वा विद्याः सम्यक् पठित्वा तासां सर्वत्र प्रचारीकरणं चेति । नैव केनचिदपि कदाचित् पुरुषार्थं त्यक्त्वाऽऽलस्ये स्थातव्यमिति ॥ ६ ॥

पदार्थः—( कः ) कौन ( त्वाम् ) तुझ को अच्छी अच्छी क्रियाओं के सेवन करने के लिये ( युनक्ति ) आज्ञा देता है । ( सः ) सो जगदीश्वर ( त्वा ) तुम को विद्या आदिक शुभ गुणों के प्रकट करने के लिये विद्वान् वा विद्यार्थी होने को ( युनक्ति ) आज्ञा देता है । ( कस्मै ) वह किस किस प्रयोजन के लिये ( त्वा ) मुझ और तुझ को ( युनक्ति ) युक्त करता है । ( तस्मै ) पूर्वोक्त सत्यव्रत के आचरण रूप यज्ञ के लिये ( त्वा ) धर्म के प्रचार करने में उद्योगी को ( युनक्ति ) आज्ञा देता है । ( सः ) वही ईश्वर ( कर्मणे ) उक्त श्रेष्ठ कर्म करने के लिये ( वाम् ) कर्म करने और कराने वालों को नियुक्त करता है ! ( वेषाय ) शुभ गुण और विद्याओं में व्याप्ति के लिये ( वाम् ) विद्या पढ़ने और पढ़ाने वाले तुम लोगों को उपदेश करता है ॥ ६ ॥

भावार्थः—इस मन्त्र में प्रश्न और उत्तर से ईश्वर जीवों के लिये उपदेश करता है । जब कोई किसी से पूछे कि मुझे सत्य कर्मों में कौन प्रवृत्त करता है ? इसका उत्तर ऐसा दे कि प्रजापति अर्थात् परमेश्वर ही पुरुषार्थ और अच्छी अच्छी क्रियाओं के करने की तुम्हारे लिये वेद के द्वारा उपदेश की प्रेरणा करता है । इसी प्रकार कोई विद्यार्थी किसी विद्वान् से पूछे कि मेरे आत्मा में अन्तर्यामिरूप से सत्य का प्रकाश कौन करता है ? तो वह उत्तर देवे कि सर्वव्यापक जगदीश्वर । फिर वह पूछे कि वह हमको किस किस प्रयोजन के लिये उपदेश करता और आज्ञा देता है ? उसका उत्तर देवे कि सुख और सुखस्वरूप परमेश्वर की प्राप्ति [ के लिये । यदि फिर पूछे कि किस प्रयोजन के लिये नियुक्त करता है ? इसका उत्तर देवे । ] सत्य विद्या और धर्म के प्रचार के लिये । मुझे और आप दोनों को कौन कौन काम करने के लिये वह ईश्वर उपदेश करता है ? इसका परस्पर उत्तर देवें कि यज्ञ करने के लिये । फिर वह कौन कौन पदार्थ की प्राप्ति के लिये आज्ञा देता है ? इसका उत्तर देवें कि सब विद्याओं की प्राप्ति और उनके प्रचार के लिये ॥ मनुष्यों को दो प्रयोजनों के लिये प्रवृत्त होना चाहिये अर्थात् एक तो अत्यन्त पुरुषार्थ और शरीर की आरोग्यता से चक्रवर्ती राज्यलक्ष्मी की प्राप्ति करना और दूसरे सब विद्याओं को अच्छी प्रकार पढ़ के उनका प्रचार करना चाहिये । किसी मनुष्य को पुरुषार्थ को छोड़ के आलस्य में कभी नहीं रहना चाहिये ॥ ६ ॥

---

प्रत्युष्टमित्यस्य ऋषिः स एव । यज्ञो देवता । प्राजापत्या जगती छन्दः । निषादः स्वरः ॥

सर्वैर्दुष्टगुणानां दुष्टमनुष्याणां च निषेधः कर्त्तव्य इत्युपदिश्यते—

सब मनुष्यों को उचित है कि दुष्ट गुण और दुष्ट स्वभाव वाले मनुष्यों का निषेध करें, इस बात का उपदेश अगले मन्त्र में किया है ॥

प्रत्युष्टꣳ रक्षः प्रत्युष्टा अरातयो निष्टप्तꣳ रक्षो निष्टप्ता अरातयः । उर्वन्तरिक्षमन्वेमि ॥ ७ ॥

प्रत्युष्टमिति प्रतिऽउष्टम् । रक्षः । प्रत्युष्टा इति प्रतिऽउष्टाः । अरातयः । निष्टप्तम् । निस्तप्तमिति निःऽतप्तम् । रक्षः । निष्टप्ताः । निस्तप्ता इति निःऽतप्ताः । अरातयः ॥ उरु । अन्तरिक्षम् । अनु । एमि ॥ ७ ॥

पदार्थः—( प्रत्युष्टम् ) यत्प्रतीतं च तद् उष्टं दग्धं च तत् । ( रक्षः ) रक्षः स्वभावो दुष्टो मनुष्यः । ( प्रत्युष्टाः ) प्रत्यक्षतया उष्टा दग्धा[1]स्ते । ( अरातयः ) अविद्यमाना रातिर्दानं येषु ते शत्रवः । ( निष्टप्तम् ) नितरां तप्तं सन्तापयुक्तं च कार्यम् । ( रक्षः ) स्वार्थी मनुष्यः । ( निष्टप्ताः ) पूर्ववत् । ( अरातयः ) कपटेन विद्यादानग्रहणरहिताः । ( उरु ) बहुविधं सुखं प्राप्तुं प्रापयितुं वा । उर्विति बहुनामसु पठितम् ( निघं० ३।१ ) । ( अन्तरिक्षम् ) सुखसाधनार्थमवकाशम् । (अन्वेमि) अनुगतं प्राप्नोमि ॥ अयं मन्त्रः श० १ । १ । २ । २—४ व्याख्यातः ॥ ७ ॥

अन्वयः—मया रक्षः प्रत्युष्टमरातयः प्रत्युष्टा रक्षो निष्टप्तमरातयो निष्टप्ताः पुरुषार्थेन सदैव कार्याः । एवं कृत्वान्तरिक्षमुरु बहुसुखं चान्वेमि ॥ ७ ॥

भावार्थः—इदमीश्वर आज्ञापयति-सर्वैर्मनुष्यैः स्वकीयं दुष्टस्वभावं त्यक्त्वाऽन्येषामपि विद्याधर्मोपदेशेन त्याजयित्वा दुष्टस्वभावान् मनुष्यांश्च निवार्य बहुविधं ज्ञानं सुखं च संपाद्य विद्याधर्मपुरुषार्थान्विताः सुखिनः सर्वे प्राणिनः सदा संपादनीयाः ॥ ७ ॥

पदार्थः—मुझ को चाहिये कि पुरुषार्थ के साथ ( रक्षः ) दुष्ट गुण और दुष्ट स्वभाववाले मनुष्य को ( प्रत्युष्टम् ) निश्चय करके निर्मूल करूं, तथा ( अरातयः ) जो राति अर्थात् दान आदि धर्म से रहित, दयाहीन दुष्ट शत्रु हैं,

---

१. 'दग्ध्यास्ते' इति पूर्वमुद्रणेऽपपाठः ।

उनको (प्रत्युष्टाः) प्रत्यक्ष निर्मूल, वा (रक्षः) दुष्टस्वभाव, दुष्टगुण, विद्याविरोधी, स्वार्थी मनुष्य (निष्टप्तम्) [अत्यन्त सन्ताप युक्त,] और (अरातयः) छलयुक्त होके विद्या के ग्रहण वा दान से रहित दुष्ट प्राणियों को (निष्टप्ताः) निरन्तर सन्तापयुक्त करूं। इस प्रकार करके (अन्तरिक्षम्) सुख के सिद्ध करने वाले उत्तम स्थान और (उरु) अपार सुख को (अन्वेमि) प्राप्त होऊं ॥ ७ ॥

भावार्थः—ईश्वर आज्ञा देता है कि सब मनुष्यों को अपना दुष्ट स्वभाव छोड़कर विद्या और धर्म के उपदेश से औरों को भी दुष्टता आदि अधर्म के व्यवहारों से अलग करना चाहिये, तथा उनको बहु प्रकार का ज्ञान और सुख देकर सब मनुष्य आदि प्राणियों को विद्या धर्म पुरुषार्थ और नाना प्रकार के सुखों से युक्त करना चाहिये ॥ ७ ॥

---

धूरसीत्यस्य ऋषिः स एव। अग्निर्देवता। [निचृद्] अतिजगती छन्दः। निषादः स्वरः ॥

अथ सर्वविद्याधारकेश्वरो विद्यासाधनीभूतो भौतिकोऽग्निश्चोपदिश्यते—

सब के धारण करनेवाले ईश्वर और पदार्थविद्या की सिद्धि हेतु भौतिक अग्नि का उपदेश अगले मन्त्र में किया है ॥

धूर॑सि॒ धूर्व॒ धूर्व॑न्तं॒ धूर्व॒ तं यो॒ऽस्मान् धूर्व॑ति॒ तं धूर्व॒ यं व॒यं धूर्वा॑मः। दे॒वाना॑मसि॒ वह्नि॑तम॒ꣳ सस्नि॑तमं॒ पप्रि॑तमं॒ जुष्ट॑तमं दे॒वहू॑तमम् ॥ ८ ॥

धूः। अ॒सि॒। धूर्व॑। धूर्व॑न्तम्। धूर्व॑। तम्। यः। अ॒स्मान्। धूर्व॑ति। तम्। धूर्व॒। यम्। व॒यम्। धूर्वा॑मः ॥ दे॒वाना॑म्। अ॒सि॒। वह्नि॑तम॒मिति॒ वह्नि॑ऽतमम्। सस्नि॑तम॒मिति॒ सस्नि॑ऽतमम्। पप्रि॑तम॒मिति॒ पप्रि॑ऽतमम्। जुष्ट॑तम॒मिति॒ जुष्ट॑ऽतमम्। दे॒वहू॑तम॒मिति॑ दे॒वहू॑ऽतमम् ॥ ८ ॥

पदार्थः—(धूः) सर्वदोषनाशकोऽन्धकारनाशको वा। (असि) अस्ति वा। अत्र सर्वत्र भौतिकपक्षे व्यत्ययेन प्रथमपुरुषो गृह्यते। (धूर्व) हिंसय, धूर्वति हिनस्ति वा। (धूर्वन्तम्) हिंसाशीलं प्राणिनम्। (धूर्व) हिंसय, हिनस्ति वा। (तम्) सर्वभूताभिद्रोग्धारम्। (यः) अस्मद्द्वेष्टा। (अस्मान्) धार्मिकान् सर्वेभ्यः सुखोपकर्तॄन्। (धूर्वति) हिनस्ति।

(तम्) दुष्टं दस्युं चोरं वा। (धूर्व) हिंसय, हिनस्ति वा। (यम्) पापिनम्। (वयम्) विद्वांसः सर्वमित्राः। (धूर्वामः) हिंसामः[1]। (देवानाम्) विदुषां, पृथिव्यादीनां वा। (असि) उत्पादको वर्त्तसे, प्रकाशको वर्त्तते वा। (वह्नितमम्) वहति प्रापयति यथायोग्यं सुखानि स वह्निः, सोऽतिशयितस्तम्। (सस्नितमम्) अतिशयेन शुद्धं शुद्धिकारकं च, तथा शुद्धिहेतुं भौतिकं वा। अथवा स्वव्याप्त्या सर्वजगद्वेष्टयितारमीश्वरं, शिल्पविद्याहेतुं व्यापनशीलं भौतिकं वा। ष्णा शौचे अथवा ष्णै वेष्टने इत्यस्य रूपम्। (पप्रितमम्) प्राति प्रपूरयति सर्वाभिर्विद्याभिरानन्दैश्च जनान् स्वव्याप्त्या जगद्वा मूर्त्तं वस्तु शिल्पविद्यासाध्याङ्गानि च यः, सोऽतिशयितस्तम्। (जुष्टतमम्) धार्मिकैर्भक्तजनैः शिल्पिभिश्च यो जुष्यते स जुष्टः, अतिशयेन जुष्टस्तम्। (देवहूतमम्) देवैर्विद्वद्भिः [हूयते] स्तूयते[2] शब्द्यते सोऽतिशयितस्तम्। ह्वेञ् स्पर्धायां शब्दे चेत्यस्य रूपम्॥ अयं मन्त्र श० १। १। २। १०–१२ व्याख्यातः॥ ८॥

अन्वयः—हे परमेश्वर! यतस्त्वं धूरसि सर्वाभिरक्षकश्चासि तस्माद्वयमिष्टबुद्ध्या देवानां वह्नितमं सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतमं त्वां नित्यमुपास्महे। योऽस्मान् धूर्वति [तं धूर्व] यं च वयं धूर्वामस्तं त्वं धूर्व। यश्च सर्वद्रोही तमपि धूर्वन्तं सर्वहिंसकं सदैव धूर्व। इत्येकः।

हे शिल्पविद्यां चिकीर्षो। त्वं यो भौतिकोऽग्निर्धूः सर्वपदार्थच्छेदकत्वाद्धिंसको[स्य]स्ति तं कलाकौशलेन यानेषु सम्प्रयोजनीयं देवानां वह्नितमं सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतममग्निं वयं धूर्वामस्ताडयामः। योऽयुक्त्या संवितोऽस्मान् धूर्वति तं धूर्वन्तमग्निं धूर्व। हे वीर! त्वं यो दुष्टशत्रुरस्मान् धूर्वति, तमप्याग्नेयास्त्रेण धूर्व, यश्च दस्युरस्ति तमपि धूर्व [इति द्वितीयः]॥ ८॥

भावार्थः—यो धातेश्वरः सर्वं जगद्धाति, पापिनो दुष्टान् जीवान् तत्कृतपापफलदानेन ताडयति, धार्मिकांश्च रक्षति, सर्वसुखप्रापक, आत्मशुद्धिकारकः, पूर्णविद्याप्रदाता, विद्वद्भिः स्तोतव्यः, प्रीत्येष्टबुद्ध्या च सेवनीयोऽस्ति। स एव सर्वैर्मनुष्यैर्भजनीयः। तथैव योऽग्निः सकलशिल्पविद्याक्रियासाधकतमः पृथिव्यादिपदार्थानां मध्ये प्रकाशक-

---

१. अस्य साधुत्वं परिशिष्टे द्रष्टव्यम्।

२. वस्तुतः 'हूयते' इत्यस्यैवापभ्रंशः 'स्तूयते' प्रतिभाति।

ऋषि दयानन्द के वेदभाष्य अथवा अन्य संस्कृत निबद्ध ग्रन्थ अथवा पत्रों में प्रयुक्त जिन पदों को साम्प्रतिक वैयाकरण असाधु समझते हैं, वे सब शास्त्रानुकूल सर्वथा साधु हैं, प्राचीन शिष्ट पुरुषों द्वारा अनुमोदित हैं। उनको असाधु समझना अथवा कहना संस्कृतभाषा और उसके व्याकरणशास्त्र के मर्म के प्रति अपने अज्ञान को प्रकट करना मात्र है। अत एव वेद कहता है—

पश्यदक्षण्वान् न विचेतदन्धः । ऋ० १ । १६४ । १६ ॥

अर्थात्—कृतभूरि परिश्रम शास्त्रचक्षु पुरुष ही शास्त्र के मर्म को जान सकता है, अन्य नहीं।

अन्यत्र भी कहा है—

सन्तः समीक्ष्येतरद् भजन्ते मूढः परप्रत्ययनेयबुद्धिः ।

अर्थात्—ज्ञानी साधु असाधु की समीक्षा=आलोचना=विमर्श करके साधु पक्ष को स्वीकार करता है, परन्तु मूढ परप्रत्ययनेयबुद्धि=विना विचारे दूसरों के पीछे चलने वाले होते हैं।

इस प्रकार हमने महाभाष्यकार पतञ्जलि आदि प्राचीन प्रामाणिक वैयाकरणों द्वारा संकेतित अष्टाध्यायी की वैज्ञानिक व्याख्या के अनुसार विना किसी क्लिष्ट कल्पना के महर्षि दयानन्द के इस भाष्यांश में प्रयुक्त असाधु समझे जाने वाले समस्त शब्दों का साधुत्व दर्शाने का प्रयत्न किया है। हमारी इस वैज्ञानिक प्रक्रिया से न केवल महर्षि के इतने ही शब्द, अपि तु उनके वाङ्मय में प्रयुक्त अन्य सभी शब्दों और प्राचीन आर्षवाङ्मय में प्रयुक्त सहस्रों शब्दों के साधुत्व का परिज्ञान अनायास हो जाता है। महर्षि वाल्मीकि, कृष्ण द्वैपायन, पाणिनि और पतञ्जलि आदि परम प्रामाणिक शिष्ट आचार्य अपने ग्रन्थों में अपशब्दों का प्रयोग करेंगे, यह कल्पना भी नहीं की जा सकती। ऐसी अवस्था में इन महर्षियों के प्रयोगों के साधुत्व के लिये जो भी मार्ग अपनाया जाएगा, उसी मार्ग से ऋषि दयानन्द के असाधु समझे जाने वाले प्रयोगों का साधुत्व भी व्यवस्थापित हो जाएगा।

आशा है विद्वन्महानुभाव अष्टाध्यायी की हमारे द्वारा प्रदर्शित वैज्ञानिक प्रक्रिया पर मनन करेंगे, इसका लाभ समझने का प्रयत्न करेंगे और इस अमोघ शस्त्ररूप वैज्ञानिक प्रक्रिया को अपनाकर पाश्चात्त्य काल्पनिक भाषामत का मान-मर्दन करके दैवी सुरभारती को पुनः अपने प्राचीन गौरवमय आसन पर आसीन करावेंगे, जहां से ईसाई और यहूदी मत के पक्षपात के कारण पाश्चात्य विद्वानों ने इसे नीचे गिराने की चेष्टा की है।

इतने पर भी जो मनुष्य आग्रही होता है, सत्य को ग्रहण करना नहीं चाहता, उसे ब्रह्मापि तं नरं न रञ्जयति ब्रह्मा भी प्रसन्न नहीं कर सकता, मादृश अल्पज्ञ की तो शक्ति ही क्या। अस्तु।

अन्त में हम भवभूति के शब्दों में इस प्रकरण को समाप्त करते हैं—

ये नाम केचिदिह नः प्रथयन्त्यवज्ञां
जानन्ति ते किमपि तान् प्रति नैष यत्नः ।
उत्पत्स्यतेऽस्ति मम कोऽपि समानधर्मा
कालो ह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी ॥

इति श्रीमत्पदवाक्यप्रमाणज्ञमहावैयाकरणब्रह्मदत्तशङ्करदेवाचार्याणां शिष्येण
पाणिनीय कातन्त्र-चान्द्र-जैनेन्द्र-शकटायन-हैमाद्रिविविधतन्त्रज्ञेन
सारस्वतकुलप्रसूतेन भारद्वाजगोत्रेण त्रिप्रवरेण
गौरीलालात्मजेन यमुनादेवीतनूद्भवेन
युधिष्ठिर-मीमांसकेन
विरचितोऽपाणिनीयपदविमर्शः समाप्तः
शुभं भूयात् लेखकपाठकयोः॥

---

# परिवर्धन

१—पृष्ठ ६, पं० २, ११, १३, १७ पर निर्दिष्ट "गृह" धातु के सम्बन्ध में—
आचार्य हेमहंसमणि ने अपने न्यायसंग्रह की व्याख्या में "गृह" स्वतन्त्र धातु मानी है। वह लिखता है—गृहौङ् ग्रहणे औदित्वाद्वेटि गर्ढा गर्हिता।... के गृहम्, गृहाः। पृष्ठ १४६।

२—पृष्ठ १३ पं० २० के आगे—

**लोप आगम आदि द्वारा निर्दिष्ट प्रकृत्यन्तर सद्भाव में महर्षि दयानन्द की सम्मति**—लोप आगम आदेश आदि की वैज्ञानिक व्याख्या के अनुसार वैयाकरण आचार्यों ने विलुप्त प्रकृत्यन्तरों का निर्देश किया है, इस विषय में भगवान् पतञ्जलि की सम्मति पृष्ठ २७७ पर उद्धृत कर चुके हैं। अष्टाध्यायी की वैज्ञानिक व्याख्या द्वारा प्रकृत्यन्तर कल्पना महर्षि दयानन्द को भी इष्ट है। उन्होंने नञ्समास-घटित शब्दों में "अ" को स्वतन्त्र अव्यय माना है। अव्ययार्थ में "अ" अव्यय पर लिखते हैं—

अ=अभावे। अराजके तु लोकेऽस्मिन् सर्वतो विद्रुते भयात् (मनु ७। ३)।

वैयाकरणों के नियमानुसार न+राजके=अराजके में नलोपो नञः (अ० ६। २। ७१) से नकार का लोप होकर अ शेष रहता है।

**पदकार गार्ग्य द्वारा अनुमोदन**—आचार्य गार्ग्य ने साम के पदपाठ में नञ्समास-घटित पदों में "अ" को अवग्रह द्वारा स्वतन्त्र पदरूप में दर्शाया है। यथा—अरातेः अ रातेः (१। १। १। ६), अमित्रम् अ मित्रम् (१। १। २। १) अमृतम् अ मृतम् (१। १। ४। १)॥

हमारे पास साम का सम्पूर्ण पदपाठ इस समय नहीं है। परन्तु हमें स्मरण है कि आचार्य गार्ग्य ने अजादृयुत्तर पद में नञ् के न का लोप और नुट् का आगम= (तस्मान्नुडचि ६। ३। ७३) द्वारा विहित "अन्" भाग को भी अवग्रह द्वारा स्वतन्त्र पदरूप में दर्शाया है। अन्य पदकारों ने ऐसे स्थानों पर अवग्रह नहीं किया।

३—पृष्ठ ३२, पं० ३४ में प्रापयित्वा के आगे पढ़ें—

यजुर्वेद-भाष्य २। १४ के भावार्थ में आनन्दयित्वा,

४—पृष्ठ ४६, टि० १ के अन्त में

इहान्ये वैयाकरणा मृजेरजादौ संक्रमे विभाषा वृद्धिमारभन्ते—परिमृजन्ति परिमार्जन्ति...। तदिहापि साध्यम् (महा० १। १। ३) वचन द्वारा भगवान् पतञ्जलि ने अन्य वैयाकरणों द्वारा निर्दिष्ट पदों को पाणिनीय शास्त्र द्वारा भी साध्य माना है। आधुनिक वैयाकरण पाणिनि द्वारा साक्षात् स्मृत आचार्य द्वारा निर्दिष्ट पदों को भी अपशब्द कहते हैं। पाठकगण इस विषय में गम्भीरता से विचार करें।

५—पृष्ठ २९३, टि० १ में "पृष्ठ १७ पर" के स्थान में "पृष्ठ २४२ पर" पढ़ें।

---

## महर्षि दयानन्द स्मारक ट्रस्ट टंकारा, प्रकाशन

## प्रथम पुष्प

# महर्षि दयानन्द की पद प्रयोग शैली

लेखक—पं० युधिष्ठिर मीमांसक

अध्यक्ष—अनुसन्धान विभाग, म० द० स्मारक ट्रस्ट, टंकारा

मूल्य प्रचारार्थ केवल १॥) ( डेढ़ रुपया ) डाक व्यय अलग



इस ग्रन्थ में ऋषि दयानन्दजी महाराज द्वारा प्रयुक्त उन पदों का तुलनात्मक अध्ययन के आधार पर युक्तियुक्त साधुत्व दर्शाया गया है। इस ग्रन्थ के अध्ययन से उन लोगों का भ्रम दूर हो जायगा जो लोग यह सोचते हैं कि स्वामीजी ने अपने वेदभाष्यादि ग्रन्थों में कतिपय अपाणिनीय पदों का प्रयोग किया है।

यह ग्रन्थ प्रत्येक आर्यसमाज के सदस्य तथा प्रत्येक आर्यसमाज के पुस्तकालयों में रखना चाहिये। आर्यसमाज के सदस्यों को चाहिये कि इस ग्रन्थ को लेकर संस्कृत के अन्य विद्वानों तथा विश्वविद्यालयों में पढ़ाने वाले संस्कृत के प्रोफेसरों को भेंट करें जिससे अन्य मतमतान्तरों के विद्वानों की दृष्टि में भी ऋषि के वेदभाष्य की महत्ता प्रकट हो।

प्रतियाँ बहुत कम छापी गई हैं, इसलिये महानुभावों से निवेदन है कि अपनी-अपनी प्रति शीघ्र मँगालें।

पुस्तक मिलने का पता—

( १ ) महर्षि दयानन्द स्मारक ट्रस्ट, प्रकाशन
टंकारा ( मोरवी ) जिला सौराष्ट्र

( २ ) महर्षि दयानन्द स्मारक ट्रस्ट टंकारा, कार्यालय
आर्यकन्या महाविद्यालय, बड़ौदा

# पं० युधिष्ठिर मीमांसक के अन्य ग्रन्थ



लिखित—

१—ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों का इतिहास।

२—संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास (उत्तर प्रदेश राज्य से पुरस्कृत)।

३—वैदिक-स्वर-मीमांसा (उत्तर प्रदेश राज्य से पुरस्कृत)।

४—वैदिक-छन्दोमीमांसा।

५—ऋग्वेद की ऋक्संख्या।

६—आचार्य पाणिनि के समय विद्यमान संस्कृत वाङ्मय।

७—काशकृत्स्न व्याकरण और उसके उपलब्ध सूत्र।

८—मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्—पर विचार।

९—दुष्कृताय चरकाचार्यम्—मन्त्र पर विचार।

१०—ऋग्वेद की दानस्तुतियों पर विचार।

सम्पादित—

१—अष्टाध्यायी-प्रकाशिका (ले० पं० दे[illegible]काश पातञ्जल)।

२—दशपादी-उणादि-वृत्ति (उणादि की प्राचीन व्याख्या)।

३—क्षीर-तरङ्गिणी (धातुपाठ की प्राचीन व्याख्या)।

४—निरुक्त-समुच्चय (वररुचि-कृत)।

५—शिक्षा-सूत्राणि (आपिशलि-पाणिनि-चन्द्रगोमी के शिक्षा सूत्र)

६—भागवृत्तिसंकलनम् (अष्टाध्यायी की अनुपलब्ध वृत्ति के उद्धरणों का संकलन)।



